## प्रस्तावना।



यह दिगंबर जैन ग्रन्थमालाकी ४९ वीं पुस्तक दिगंबर जैनके १०वें और ११वें वर्षकी भेट स्वरूप पाठकोंकी सेवामें समर्पित है। इस पुस्तकको धर्मचन्द्रजीने बडे परिश्रमसे संग्रह किया है। इस पुस्तकके सर्व विषय जो जैन सिद्धान्तोंसे सम्बन्ध रखते हैं, वे संक्षेपमें बडी बुद्धिमानीके साथ क्रमसह रखे गये हैं। पुस्तकका प्रत्येक विषय उत्तम और मनन करने योग्य है।

इस पुस्तकको प्रकाशित करनेका विचार बहुत दिनसे धर्मचन्द्रजी कर रहे थे परन्तु तब आर्थिक सहायता पूरी न हो सकनेसे उनकी इच्छा पूर्ण न हो सकी। अब कतिपय उदार महाशयोंकी कुछ आर्थिक सहायता प्राप्त होने पर यह पुस्तक आपके हाथमें आ सकी है। इस पुस्तकसे पाठकगण लाभ उठाकर श्रीयुत धर्मचन्दजीका और हमारा परिश्रम सफल करेंगे।

इस पुस्तकके प्रकाशित करनेमे हमको निम्नलिखित सहायता उदार धर्मात्माओं द्वारा प्राप्त हुई है—

१००) श्रीयुत मुनीम धर्मचन्द्रजी (पुस्तकके लेखक)
१०) ,, शाह हीराचंद गीगाभाई, भावनगर
१०) ,, शाह रामचंद त्रिभुवनदास, घोघा
५) ,, शाह केशवलाल त्रिभुवनदास, बड़ौदा.
९) ,, शाह छगन धनजी, भावनगर

५) . शाह वल्लभदास ईश्वरदास, वलामण

२०) शाह छोटालाल वेलाभाई, अंकलेश्वर

१०) . शाह नाथुभाई प्राणजीवनदास चोकसी, ,,

५. , कीलाभाई छगनलाल, इंदौर

५) ,, शाह अमृतलाल नलुकचंद (श्वे०). नाडल

५) . शाह लल्लुभाई नानचंद (श्वे०). वीरमगाव

५) ,, शाह फुलचंद शिवचंद, साकलाव

१०) . शाह अमथालाल पदमशी, कडीआदरा

९।।,, ,, आंतुडीके पचोमे ग्राम ।

७) ,, फुटकर.

२५) ,, सेठ हरीभाई देवकरण, शोलापुर

५, अंतमें जीवकोर बहेन जवुसर

५) . बहेन मित्र वलामण

५) . कुंवरबाई, बरानपुर

२५४।।।)

समाज सेवक—

सूरत
श्रावण वदी २०
वीर सं. २४०८

मूलचंद किसनदास कापडिया
संपादक, दिगंबर जैन ।



# श्रीयुत मुनीम धर्मचन्द्रजीका
# संक्षिप्त जीवन चरित्र।

आपका जन्म मिती आसौज शुक्ला ८ सं० १९०७ को अंकलेश्वर जिला भरुच (गुजरात) में हुआ था। आपने मेवाडा जातिको सुशोभित किया है। यह दो भाई और एक बहिन हैं। भाईका नाम वखतचंद और बहिनका नाम कंकुबाई है। इनके माता पिता इनको छोटी ही अवस्थामें छोडकर परलोक चले गये थे। इस कारण यह विशेष विद्याभ्यास न कर सके और बाल्यावस्थामें इनकी संगति भी अच्छे पुरुषोंसे न हो सकी।

यह दोनों भाई अपनी पैतृक जमीनकी २००) रुपयेकी आमदनीसे अपना निर्वाह करते थे। इसी समयमें इनके मामाका भी अन्तकाल हो गया। मामाजीने मृत्यु समयके पहिले इन दोनों भाइयोंको बुलाकर अपनी सम्पत्तिका मालिक बनाना चाहा। धर्मचन्द्रजी इससे सहमत नहीं थे, किन्तु उनके छोटे भाई वखतचंद लोभमें आ गये और अपने साथ इनको भी ले लिया। मामाको ७०००) लोगोंसे कर्ज लेना था और करीब ३,०००) लोगोंको देना भी था, किन्तु लोगोंने कर्ज देना स्वीकार न किया और लेनेवाले आ उपस्थित हुए। तब इन्होंने अपनी पैतृक जमीन बेचकर मामाका कर्ज चुकाया। ऐसे ही समयमें इनका विवाह हुआ, जिससे यह और भी ऋणी हो गये। ऐसी अवस्था देखकर इन्होंने रुईवालोंके यहा नौकरी करना प्रारंभ की। परन्तु यह नौकरी भी फसलके समय ही मिलती थी, बादमें इनको बेकार ही बैठा रहना पड़ता था। इस प्रकार इन्होंने यह समय बड़ी कठिनतासे व्यतीत किया।

## श्रीयुत मुनीम धर्मचन्द्रजीका
# संक्षिप्त जीवन चरित्र।

आपका जन्म मिती आसोज शुक्ला ८ सं० १९०७ को अंकलेश्वर जिला भरुच (गुजरात) में हुआ था। आपने मेवाडा जातिको सुशोभित किया है। यह दो भाई और एक बहिन हैं। भाईका नाम बखतचंद और बहिनका नाम कंकुबाई है। इनके माता पिता इनको छोटी ही अवस्थामें छोडकर परलोक चले गये थे। इस कारण यह विशेष विद्याभ्यास न कर सके और बाल्यावस्थामें इनकी सगति भी अच्छे पुरुषोंसे न हो सकी।

यह दोनों भाई अपनी पैतृक जमीनकी २००) रुपयेकी आम-दनीमे अपना निर्वाह करते थे। इसी समयमें इनके मामाका भी अन्तकाल हो गया। मामाजीने मृत्यु समयके पहिले इन दोनों भाइयोंको बुलाकर अपनी सम्पत्तिका मालिक बनाना चाहा। धर्मचन्द्रजी इससे सहमत नहीं थे; किन्तु उनके छोटे भाई बखतचद लोभमें आ गये और अपने साथ इनको भी ले लिया। मामाको ७१००) लोगोंसे कर्ज लेना था और करीब ३०००) लोगोको देना भी था, किन्तु लोगोंने कर्ज देना स्वीकार न किया और लेनेवाले आ उपस्थित हुए। तब इन्होंने अपनी पैतृक जमीन बेचकर मामाका कर्ज चुकाया। ऐसे ही समयमें इनका विवाह हुआ, जिससे यह और भी ऋणी हो गये। ऐसी अवस्था देखकर इन्होंने रुईवालोंके यहा नौकरी करना आरंभ की। परन्तु यह नौकरी भी फसलके समय ही मिलती थी, बादमें इनको बेकार ही बैठा रहना पड़ता था। इस प्रकार इन्होंने यह समय बड़ी कठिनतासे व्यतीत किया।

स० १९२९ की सालमे भट्टारक गुणचन्द्रजी ९० गृहस्थोंका सघ लेकर शिखरजीकी यात्राके लिये निकले । उस समये इनके पिताकी धर्मभगिनी श्रीमती रतनबाई इनको भी अपने साथ यात्राके लिये ले गई । उस समय इनकी अवस्था केवल २१ वर्षकी थी ।

स० १९३२ मे महुआके प० शिवलालजीका इनसे साक्षात हुआ । धर्मचन्द्रजीने इनसे कहा कि हम बडे मूर्ख है, किसी प्रकार धार्मिक ज्ञान प्राप्त करनेका उपाय बताइये । तब पडितजीने चौवीसठाणा इनको बडी मुश्किल पढाया ।

इसके बाद इन्होंने अकलेश्वर ग्रामके निकट सजोद ग्राममे १०) की पूजीसे एक दूकान खोली । इनको गाने बजाने आदिका भी बहुत शौक था इस कारण वह प्रात कालका समय देवपूजा करके आनदके साथ व्यतीत करते थे ।

अब इनके भाग्यचक्रने पल्टा खाया और स० १९३९ की सालमे पडित महाचन्द्रजीसे परिचय हुआ । इस समय अकलेश्वरमे १५ दिवस तक नगरके बाहर पूजन पाठ हुआ था जिसमे बडा आनद रहा । प० महाचन्द्रजी ज्योतिष शास्त्रके जानकार थे इससे धर्मचन्द्रजीने इनसे अपनी सोचनीय अवस्थाका वर्णन किया । तब पडितजीने इनको एक रस छोड कर भोजन करनेकी प्रतिज्ञा कराई । उसी वर्ष इनको दूकानमे दो सौ रुपयाका मुनाफा हुआ ।

बम्बईके दानवीर सेठ माणिकचन्द्रजी सूरतमे त्रिलोकसारका पूजन देखनेके लिये आये थे । उसी समय धर्मचन्द्रजीका सेठजीसे

परिचय हुआ। कुछ दिन बाद सोनवाले सेठ माणिकचंद लाभचंदके भागमे चन्द्रप्रभुके मन्दिरका जीर्णोद्धार कराके उसकी प्रतिष्ठा करानेके लिये फिर सेठ माणिकचंदजी सूरत आये, प्रतिष्ठा देखनेके लिये धर्मचन्द्रजी भी आए थे। इस बार धर्मचन्द्रजीने सेठजीसे कहा कि यदि आप हमारा सूरतमे निर्वाह होनेका उपाय बतावे तो बहुत उत्तम हो। सेठजीने कहा कि देखा जायगा।

कुछ दिनके बाद सेठ माणिकचन्द्रजी पालीताना यात्राके लिये गये। वहा भावनगरके सेठ पालीतानाके प्रबन्धके लिये एक श्वेताम्बर मुनीम रखनेका विचार कर रहे थे। तब सेठजीने कहा कि हम मुनीम बतलाते हैं, आप अकलेश्वर ताल्लुका साजोदके धर्मचद हरजीवनदासको लिखो। तब पचोंने धर्मचन्द्रजीके नाम एक पत्र लिखा। पत्रके नीचे सेठ माणिकचन्द्रजीने भी यह लिख दिया था कि तुम शीघ्र आकर पालीतानाका कारखाना संभालो।

इस पत्रको पाकर इनको बहुत आनद हुआ। सं० १९४२ पूष मासमें भावनगर होकर यह पालीताना आ गये और सर्व कार्य संभाल लिया।

उस समय पालीतानामें कोई मन्दिर या धर्मशाला नहीं थी। केवल एक छोटेसे स्थानपर पार्श्वनाथजीकी प्रतिमा थी। उसी जगह यह भी रहा करते थे। दो तीन मास वहा रहकर धर्मचदजी अपने ग्राम आए और दूकानका सब माल बेचकर अपनी स्त्री और अपनी एक कन्याको लेकर पालीताना आ गये।

यहांपर पं० शिवलालजीका देवलोक हो जानेसे उनकी जायदाद पालीतानाके दरबारने ले ली। पंच लोगोंके कहने पर

दरबारने रोकड़ा २५००) रुपये रखकर चांदीके उपकरण आदि दे दिये। दरबारने यहां दिगम्बर यात्रियोंके ठहरनेका कोई सुभीता न देखकर उस ढाई हजार रुपयेसे प० शिवलालजीके नामकी धर्म-शाला बनवा दी। उसके बाद और मंदिर आदि बने।

धर्मचंदजीके चार कन्या और एक पुत्र हुआ-बड़ी कन्याके दो पुत्र अब भी अंकलेश्वरमें हैं। बाक़ी सब सन्तानोंका देहान्त हो गया। फिर केवल दोनों स्त्री पुरुष ही रह गये।

सं० १९६३ की सालमें आप बहुत बीमार हो गये उस समय इनके जीवित रहनेकी कोई आशा नहीं थी। पालीतानासे उनको अंकलेश्वर लाया गया, वहां तीन मास तक बीमार रहे। इनका आयु कर्म बाकी था इसलिये फिर निरोग हो गये।

स्वस्थ हो जानेके बाद यह अपनी मानजी ललिताबाईको साथ लेकर जूनागढ़की यात्राके लिये गये और वहांसे पालीताना वापस आए। यहां आकर चौबीसठाणाकी गाथाओं और अन्य धर्मकी बातोंका ज्ञान ललिता और अन्य तीन श्वेताम्बर लड़कोंको भलीप्रकार कराया। उन लड़कोंमेंसे एक लड़केका देहान्त हो गया दूसरा व्यापार करता है, यह अब भी शास्त्र स्वाध्यायके लिये दि० मंदिरमें आता है। तीसरा लड़का जिसका नाम आन-दजी है, यह भी आपके निकट छककेका कार्य करता है। यह दोनों लड़के धर्मचंदजीका बहुत उपकार मानते हैं।

सं० १९६४ की सालसे आपने एक सालके वेतनके सिवाय एक मासका और वेतन ले लिया। आपको सेठजीने केवल २००) साल देना कहकर ही भेजा था। उसके थोड़े ही दिन बाद आप

अंकलेश्वर आये । यहा सेठ माणिकचंदजीका सूरतमें आना सुनकर सेठजीसे मिलनेके लिये यह भी सूरत आये । सेठजीसे बातें करते २ आपने एक अधिक मासके वेतन लेनेका भी जिक्र किया और पूछा कि हमको अधिक मासके वेतन लेनेका हक है या नहीं ? सेठजीने कहा कि हम माह सु० ९ को पालीताना आयेंगे वहां सब खुलासा हो जायगा । इस प्रकार सेठजीसे मिलकर वह अंकलेश्वर वापस चले गये ।

जब आप अंकलेश्वरसे पालीताना जा रहे थे तब अहमदाबादकी स्टेशन पर गाडीमे देर होनेके कारण ठहर गये । अपनी स्त्रीको एक तरफ बैठा कर यह शौचके लिये खुले मैदानकी ओर चले गये । जब उधरसे लौट रहे थे तब एक आदमी सडकपर सोनेका एक पासाके फेंककर इनके साथ बातचीत करने लगा । इतनेमें एक दूसरा आदमी भी आकर इनके साथ हो लिया । चलते २ वह सोनेका पासा उठाकर कहने लगा कि देखो किसीका यह पासा पडा है । इतना सुनकर दूसरा आदमी बोल उठा भाई ! इसमे हम तीनोंका हिस्सा बांटना पडेगा । इसी बीचमे एक और आदमी इनके पाससे रोता और चिल्लाता हुआ निकला कि अरे ! मेरा सोनेका पासा कही गिर गया, अब मैं क्या करूं । तब धर्मचन्द्रजीने उसको पुकार कर कहा कि यहा आ, तेरा सोनेका पासा हमारे साथके आदमीको मिला है । लेकिन वह खडा न रहा । तब इनके साथवाले एक आदमीने इनसे कहा उसको न पुकारो, हम तुमको अधिक हिस्सा देंगे । तब इन्होंने यह कह कर कि हमको

हरामका माल न चाहिये उस आदमीको फिर जोरसे पुकारा। इस बार वह उनके पास आ गया और इन्होंने उसका पासा उसे दिला दिया। फिर इनको स्टेशन पर आनेसे मालूम हुआ कि वह ठग थे इनको ठगना चाहते थे, वे सब इनके पासका जेवर रुपया ले लेने और पुलिसके हवाले करने।

उक्त बात धर्मचन्द्रजीने सेठ माणिकचन्दजीको बम्बई लिखी। सेठजीने उसके उत्तर में यह लिखा कि आपको सत्यका फल मिल गया। आपने अधिक मासके वेतन लेनेकी बात सच्चे हृदयसे कही थी। अगर आप उस बातको छिपाते तो अवश्य उन ठगों द्वारा ठगाये जाते।

माघ सुदी ५ को सेठ माणिकचन्दजी पालीताना आए। उस समय भावनगरके सेठ लोग भी वहां मौजूद थे। सेठजीने धर्म-चन्द्रजीको बुलाकर कहा कि, हम अधिकमासके वेतन लेनेकी बात और ठगोंके मिलनेका हाल सभामें प्रगट करेंगे। सभा होनेपर सेठजीने कहा कि धर्मचन्द्रजीको अधिक मासके वेतन लेनेका कोई हक नहीं है। तब भावनगरके पचोंने कहा कि क्या अधिक मासमें धर्मचन्द्रने उपवास किया होगा—कुछ खाया पिया न होगा। वेतन लेनेका इनको हक है। तब फिर सेठ माणिकचन्द्रजीने कहा कि नहीं इन्होंने एक सालका २५०) ही लेने स्वीकार किये हैं। इनको अधिक वेतन लेनेका हक नहीं है। इसलिये यह एक मासका वेतन वापस कर दे और आइन्दासे इनका वेतन २१) मासिक कर दिया जाय, जिससे अधिक मासके वेतन लेनेका भी हक हो जायगा। पचोंने सेठजीका यह कहना स्वीकार कर लिया। फिर सेठजीने

अहमदाबाद स्टेशनकी घटना कह सुनाई। तब इनकी सत्यताको सब लोगोंने सराहा और बहुत प्रसन्न हुए।

सं० १९५६ मे यह दोनो स्त्री पुरुष केसरियाजीकी यात्रा करके रतलाम वापस आए। वहासे अतरीक्ष पार्श्वनाथके दर्शन करके भोपाल होते हुए सोनागिर गये। वहा दो दिन रहकर लश्कर, ग्वालियर, होते हुए मथुरामे जम्बूस्वामीके दर्शन किये। वहांसे फिरोज़ाबादके रथोत्सवमे ८ दिन बडे आनदसे बिताए। वहांसे आगरा, अजमेर होते हुये पालीताना वापस आए। इस यात्रामें इनके १०९) रुपये खर्च हुए थे।

इसी वर्ष चैत्र मासमें सूरतके चन्द्रप्रभु स्वामीके मन्दिरका सेठ माणिकचन्द्रजीके भानजे चुन्नीलाल जवेरचद्रजीने जीर्णोद्धार कराया। पं० कालप्पा भरमाप्पा द्वारा उसकी प्रतिष्ठा कराई गई थी। उस समय सेठजीने इनको भी बुलाया था। उसी समय सूरतसे ३ मील रादेर ग्रामके मंदिरका भी जीर्णोद्धार होकर प्रतिष्ठा हुई। उसमें भी यह शामिल हुये। बडी प्रभावना और आनंद रहा था।

सं० १९५७ माह मासमे सेठ नाथारगजीने आकलूजमें पच कल्याणक प्रतिष्ठा कराई। इसी समय दि० जैन बम्बई प्रान्तिक सभाका अधिवेशन भी यहीं हुआ था। 'जैनमित्र' के सम्पादक स्याद्वादवारिधि वादिगजकेसरी प० गोपालदासजी, पं० पन्नालालजी, आदि बडे २ विद्वान भी आये थे। इस अवसरपर बम्बईके सेठ माणिकचन्द्रजीकी पुत्री श्रीमती मगनबाई भी आई थीं। इनके साथ हमारे चरित्रनायककी भानजी श्रीमती ललिताबाई भी थीं, जो श्रीमती मगनबाईके साथ रह कर परोप-

कार्य करनेमें निमग्न हैं। धर्मचंद्रजीने सबसे प्रथम श्रीमती मगन-बाईके उद्योगसे यहीं पर स्त्री-सभा की थी। इस उत्सवमें कई भजनमंडली भी आई थीं, जिससे उत्सवमें बड़ा आनन्द रहा था।

आष्टह्निक पूजन आदि समाप्त हो जानेके बाद यह ललिताबाईको साथ लेकर कुंथलगिरिकी यात्राके लिये गये। ब्र० पन्नालालजी और बंबईके सेठ लल्लूभाई लक्ष्मीचंदजीका साथ होनेसे अच्छा आनन्द रहा था। वहांसे पालीतानाके मन्दिरकी फरस बनवानेके लिये इन्होंने १००)का चन्दा भी किया। इस समय मन्दिरजीमें रंगका काम होता था, आपने भी २१) देकर मन्दिरजीके पदासण पर सोनेका काम कराया।

सं० १९६९में यह शिखरजीकी यात्राके लिये रवाना हुये। साथमें स्त्री और ललिताबाई थी। शिखरजीसे लौटते समय मुक्तागिरि मेंढा नदी, सिद्धवर कूट, बडवानी चूलगिरी, पावागढ़ आदिकी भी यात्रा की। तीन महीनेके बाद स्थान पर वापिस आए।

सं० १९७० माह मासमें मुम्बईके सेठ माणिकचन्दजीकी मातेश्वरी रूपाबाईने १२३४ उपवासोंके उद्यापनके अवसर पर इनको सस्त्रीक बम्बई बुलाया था। यह पौष वदी ११ को बम्बई पहुंच गये परन्तु दैववश दूसरे दिन ही—पौष वदी १२ को इनकी स्त्रीको प्लेग होगया और माह वदी ८ को उसका स्वर्गवास हो गया। माह वदी ९ को चौपाटीके मन्दिरमें कुम्भस्थापन और पूजनका मुहूर्त था। आठ दिन तक अच्छा उत्सव रहा था।

धर्मचन्द्रजीका कहना है कि जिस समय हमारी स्त्रीको प्लेग थी उस समय हमको बहुत दुःख था। बम्बईमें किसीके

विद्या पढ़ाने आदि कार्योंमें उसके कारण विघ्न आ जाता था। अब यह व्याधि मिट जानेसे अच्छी तरह धर्मसाधन होता है।

बम्बईसे आकर आपने भावनगरमें कर्म दहन पूजन-विधान कराके जाति भाइयोंको भोजन कराया।

एक बार इन्होने यह विचारकर कि काठियावाडमे जूठे खानपानका रिवाज बहुत है। एक ही वर्त्तनसे अनेक लोग पानी पीते हैं और फिर उसे ही मटकेके अन्दर डालकर अन्य लोग पानी पी लेते हे। इसके दूर करनेके लिये इन्होने बहुत प्रयत्न किया और कुछ द्रव्य भी खर्च किया परन्तु सफल मनोरथ न हुए।

भावनगरमें एक दिन आपने यह विचार कर कि इस हाडमासके बने हुए शरीरका कोई भरोसा नहीं है, अपने जीवनके बाद बचीहुई सम्पत्तिका इस प्रकार वसीयतनामा कर दिया—

जो कुछ जायदाद हमारी मृत्युके बाद बचे वह विद्यादान और उपदेशक विभागके ध्रुवफंडमें रखी जाय। जो मकान लगभग ७००) की लागतका अंकलेश्वरमें है, उसको अंकलेश्वरकी पाठशालाको प्रदान कर दिया, उसका किराया २९) वार्षिक इस समय आता है।

स्त्रीके मरनेके बाद आपने अंकलेश्वर काष्ठासंघ गच्छके मंदिरजीके जो ४०) पहिलेके बाकी चले आ रहे थे उनको भी दे दिया। इसी समय आपने काशीके स्याद्वाद महाविद्यालयके ध्रुव फंडमें भी १००) प्रदान किये।

आपने अपनी जिन्दगीका वीमा भी भरुचकी लाइफ इन्स्युरेन्स लिमिटेड कम्पनीमे कराया है। वीमाके प्रत्येक वर्ष ७॥) कम्पनीको देने पडते है। वीमा कराते समय इनकी स्त्री जीवित थी, इसकारण वीमा उसीके नाम कराया था और अब स्त्रीके स्वर्गवास हो जानेसे आपने इस शर्त्त पर भारतवर्षीय दि० जैन महासभाकी ओरसे श्रीमान सेठ मोहनलालजी खुरईको वीमाका मालिक बना दिया कि इससमय जैन विवाह पद्धतिसे व्याह करानेवाले लोग मिलते नहीं है इसलिये महासभा महाविद्यालय मथुरा और स्याद्वाद महाविद्यालय काशीमें विवाहपद्धतिके पढ़ानेका प्रवन्ध करदे। सेठ मोहनलालजीने इसे स्वीकार कर लिया। तथा ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीके एक पत्रसे यह भी मालूम हो गया कि जैन विवाह पद्धतिके सिखानेका कार्य चालू हो गया है। आप वीमा कम्पनीमे इससमय तक ११०)के लगभग दे चुके है।

पालीतानाके पर्वत पर जो मदिर बना है उसे जीर्ण देखकर धर्मचन्द्रजीने २९) चदेमे अपने देकर मरम्मतका कार्य चालू कर दिया फिर सवत् १९६१मे उज्जैनकी प्रतिष्ठामे गये. वहासे लौटते समय आपने मदिरजीके जीर्णोद्धारके लिये मऊ छावनी, इन्दौर, रतलाम, वडौदा, अकलेश्वर आदि स्थानोमे २००) का और चदा वसूल किया। इसी समय आपने पावागढकी यात्रा भी की।

स० १९६३ मे आरा निवासी बाबू देवकुमारजी और नेमीसागर वर्णीके मिल जानेसे अपनी भानजी ललिताबाईको साथ लेकर आपने गोम्मटस्वामी और मूडवद्रीकी यात्रा की। यहा,

पर एक जैनियोंकी सभा होनेवाली थी उसके कारण १८ दिन ठहरना पडा। सभामें कई उत्तम कार्य हुये। मूडबद्रीकी जैनपाठशालाके चन्देमें आपने भी ११) दिये थे। लौटते समय बाबू देवकुमारजीका साथ होनेसे मार्गमे इन लोगोंको लोग गाजे बाजेके साथ अपने २ ग्रामोमें ले जाते थे। धर्मचन्द्रजीका कहना है कि ऐसी यात्रा न किसीकी हुई और न होगी। बाबू देवकुमारजीके साथ उनकी भावज चदाबाई भी थी। उनको आपकी भानजी ललिताबाईने मूडबद्रीमें द्रव्यसग्रह अर्थ सहित पढ़ाई थी। वहासे सब लोग बेलगाम कोल्हापुर होते हुये बम्बई आए। यहा भी अनेक सभाए और जल्से हुए। बाबू देवकुमारजीके साथ कोल्हापुरकी बोर्डिग देखनेके लिये फिर गये। वहासे वापिस आकर सेठ माणिकचंदजी और बाबू देवकुमारजीके साथ आप जबलपुर बोर्डिगके वार्षिक उत्सवमें गये। वहासे बाबू देवकुमारजी आरा चले गये और यह पालीताना लौट आए।

सं० १९६६ की सालमे अंतरीक्ष पार्श्वनाथ रक्षा फंडके लिये गुजरात प्रान्तमे आप चन्दा कराने गये थे। लगभग ५००) चंदेमें आया था।

सं० १९६७ में सेठ माणिकचंदजीके भानजे सेठ चुन्नीलाल हेमचंद और एक बाईने मिलकर पावागढके दो मन्दिरोंका जीर्णोद्धार कराया। उस समय वहां बम्बई दि० जैन प्रान्तिक सभाका जल्स भी हुआ था। सभामें हम भी गये थे, अच्छा आनंद रहता था सभामें उपदेशकफंडके लिये चंदा हुआ, उसमें आपने भी ६१ दिए थे तथा जयपुर जैन शिक्षा समितिमें भी ५) दिये।

इसके बाद आपके जीवनमें कोई उल्लेख योग्य घटना नहीं हुई। आप शान्तिके साथ कोठीका प्रबन्ध करते हुए धर्मध्यानमें समय बिताते रहे। परन्तु अभी थोड़े दिनसे आपको असाता कर्मोंके उदयके कारण फालिज (लकवा) का रोग हो गया है, जबसे आप इस बीमारीसे ग्रसित हुए तबसे अंकलेश्वर ही में निवास कर रहे हैं। पार्लतानाका कार्य भी आपने जबसे बीमार हुए छोड़ दिया है। आप शीघ्र इस रोगसे शीघ्र मुक्त हों यही हमारी जिनेन्द्र देवसे प्रार्थना है।

मूलचन्द किसनदास कापड़िया।

ॐ शान्ति ॐ शान्ति ॐ शान्तिः





श्रीयुत धर्मचंद हरजीवनदासजी.
पालीताणा दिगंबर जैन कोठीके वयोवृद्ध मुनीम.

"जैनविजय" प्रेस-सूरत।



नमः सिद्धेभ्यः ।

# धर्मचर्चासंग्रह ।

## चौवीस ठाणेकी गाथा ।

गइ इंदिये च काये । जोगे वेये कसाय णाणे य ॥
संजम दंसण लेस्सा । भविया सम्मत्त सण्णि आहारे ॥ १ ॥

**गइ अर्थात् गति मार्गणा ४ प्रकार**—नरक गति, तिर्यंच गति, मनुष्य गति, और देव गति ।

**अर्थ**—एक पर्यायसे दूसरी पर्यायमें जानेका नाम गति है । संसारी जीवोंकी सर्व पर्यायोंके मोटे रूपसे चार विभाग किये गये हैं—मनुष्य गति, नरक गति, तिर्यंच गति, और देव गति, यही चारों गतिया कहलाती हैं । नरकमें रहनेवाले नारकी हैं, स्वर्गमें रहने वाले देव है । नारकी, देव, और मनुष्यके सिवाय जितने संसारी जीव हैं वे सब तिर्यंच कहलाते हैं ।

**इंदि अर्थात् इंद्रियां पांच होती है**—स्पर्शन, रसना, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र, यह पांच इंद्रियाँ हैं । एकेंद्रिय, द्वींद्रिय, ते इंद्रिय, चो इंद्रिय और पंचेंद्रियके भेदसे भी इंद्रिय मा-

प्रकार हिलानेसे। मन वचन और कायके विस्तार रूपसे योग मार्गणाके पंद्रह भेद हैं।

**वेये अर्थात् वेद मार्गणा ३ प्रकार**—पुरुषवेद, स्त्रीवेद, और नपुंसकवेद। **अर्थ**—जिसके उदयसे मैथुन करनेकी इच्छा होती है उसको वेद कहते हैं। पुरुष वेदके उदयसे स्त्रीसे रमनेकी, स्त्रीवेदके उदयसे पुरुषके साथ रमनेकी और नपुंसकवेदके उदयसे पुरुष स्त्री दोनोंसे रमनेरूप युगपत इच्छा होती है। देवोंमे स्त्री और पुरुष दो ही वेद होते हैं, मनुष्यों और पंचेन्द्री सैनी पशुओंमें तीनों वेद (लिंग) होते हैं और असैनी पंचेंद्री तथा चौइन्द्री, तेइन्द्री, वेइन्द्री, इकेन्द्रिय और नारकी ये नपुंसक होते हैं।

**कसाय अर्थात् कषाय मार्गणा २५ प्रकार—**

अनंतानुबंधी क्रोध पाषाण रेखावत, अनंतानुबंधीमान पाषाण स्थंभवत, अनंतानुबंधीमाया वंश जालवत, अनंतानुबंधी लोभ लाख रंगवत, अप्रत्याख्यान क्रोध पृथ्वीमें हल रेखावत, अप्रत्याख्यान मान अस्थि स्थंभवत, अप्रत्याख्यान माया अजा शृंगवत, अप्रत्याख्यान लोभ मजीठा रंगवत, प्रत्याख्यान क्रोध वालुरेखावत, प्रत्याख्यान मान एरंड जड़वत, प्रत्याख्यान माया गौमूत्रवत, प्रत्याख्यान लोभ कुसुम रंगवत, संज्वलन क्रोध पानी रेखावत, संज्वलन मान वेत्र (वेतकी लकड़ी) वत, संज्वलन माया चंवरवत, संज्वलन लोभ हल्दीके रंगवत, हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, पुरुषवेद, स्त्रीवेद और नपुंसकवेद।

**ऊपर कही हुई जो चार चौकड़ी अर्थात् १६ और नव नोकषाय उनका भिन्न भिन्न अर्थ-**

जिसके उदयसे अनत संसार बंधे उसको अनंतानुबंधी पापकर्म कहते हैं। उसीके क्रोध मान माया और लोभ ये चार भेद हैं। जो यावज्जीवन कायम रहे और सम्यक्तको न होने दे, अंतमें नरक पहुंचा वे वह क्रोध पर्वतकी रेखावत होता है, मान पाषाणके स्तंभ जैसा है, माया वंशकी मूल जैसी है और लोभ कृमीके रंग जैसा है।

**दूसरी चौकड़ीका अर्थ**—जिसके उदयसे कम याने थोडा प्रत्याख्यान (श्रावकका व्रत) भी न होवे उसको अप्रत्याख्यानावरणी पापकर्म कहते है। और उसके क्रोध, मान, माया और लोभ ऐसे चार भेद हैं और वे एक वर्ष तक कायम रहते हैं और अतमें तिर्यंच गतिकी प्राप्ति कराते हैं वह क्रोध सूखे हुए तालावकी रेखा जैसा है, मान हड्डीके स्थंभ जैसा है, माया मेंढाके शींग जैसी है। और लोभ कर्दमके रंग जैसा है।

**तीसरी चौकड़ीका अर्थ**—जिसके उदयसे सर्व विरतिरूप प्रत्याख्यान (मुनिव्रतका) अच्छादन हो उसको प्रत्याख्यानीय पाप कर्म कहते है और उसके क्रोध-मान-माया-लोभ, ऐसे चार भेद है। यह चार मास तक कायम रहते और अंतमे मनुष्यत्व गतिको प्राप्त कराते है। यह क्रोध वालु याने रेतीकी रेखा जैसा है मान काष्ठका स्थंभ जैसा है। माया वृषभके मूत्रकी रेखा जैसी है और लोभ जलके रग जैसा है।

**चौथी चौकड़ीका अर्थ**—जिसके उदयसे यथाख्यात चारित्रमें धारण नहीं कर सके उसको संज्वलन पापकर्म कहते है उसके क्रोध मान माया और लोभ ऐसे चार भेद हैं। यह पंदरह दिनमें कायम रहते हैं। यथाख्यात चारित्रका आवरण करे।

प्राप्ति कराते हैं । यह क्रोध पानीकी रेखा जैसा है । मान वेत्र (वेत) के स्थंभ जैसा है, माया **वंशकी छाल जैसी** है और लोभ हल्दीके रंग जैसा है, ऐसी रीतिसे चार चार भेद करके सोलह कषायका वर्णन किया ।

**नव नो कषायका अर्थ**—हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, पुरुषवेद, स्त्रीवेद और नपुंसकवेद ।

**विस्तारसे पृथक् पृथक् अर्थ**—जिसके उदयसे हंसी ( निंदावाचक ) होवे सो हास्य मोहनीय कहलाता है ।

**रति**—जिसके उदयसे शब्दरूप इत्यादि मनोहर पदार्थोंमें राग हो ।

**अरति**—जिसके उदयसे शब्द रूपादि पदार्थोंमें उद्वेग हो ।

**शोक**—जिससे इष्टका वियोग इत्यादि दुःख हो ।

**भय**—जिससे जीवको भय उत्पन्न हो ।

**जुगुप्सा**—जिससे बीभत्स वस्तु देखनेसे ग्लानि हो ।

**पुरुषवेद**—जिससे स्त्रीके प्रति अभिलाषा हो । वह घासकी दाहवत् होता है ।

**स्त्रीवेद**—जिससे पुरुषके प्रति अभिलाषा हो वह कोयलेकी अग्निवत् है ।

**नपुंसकवेद**—जिससे पुरुष और स्त्री दोनोंके प्रति मैथुनकी अभि[illegible] वह नगरके दाहकी अग्नि जैसा है ।

[illegible] प्रीतिः विनाशः स्यान्मानाद्विनयसंहति ।
[illegible]याः प्रत्ययोहानिर्लोभात् सर्वगुणक्षय. ॥

[illegible]र्थ—क्रोधसे प्रीतिका विनाश होता है, मानसे विनयका

ज्ञान होता है । इन्द्रियोंके सहारे बिना आत्मिकशक्तिसे रूपी पदार्थ अर्थात् पुद्गल पदार्थके जाननेको अवधिज्ञान कहते है । देव नारकी और तीर्थंकर भगवानको यह ज्ञान जन्मसे ही होता है, इस कारण इन तीनोंके अवधिज्ञानको भवप्रत्यय अवधिज्ञान कहते है । मन सहित पंचेन्द्रिय जीवको जिस किसी कारणसे ( तपसे ) यदि अवधिज्ञान प्राप्त हो तो उसको गुण प्रत्यय अवधिज्ञान कहते हैं । किसी मनुष्यने जो कुछ अपने मनमें चिंतवन किया था और चिंतवन कर रहा है अथवा आगामीका चिंतवन करेगा उसका जानना मनःपर्यय ज्ञान है । छठे गुणस्थानसे बारहवें गुणस्थान तक मुनिको यह मनःपर्ययज्ञान होता है । लोक अलोककी भूत भविष्यत और वर्तमान सर्व वस्तुओको और सर्व वस्तुओंके सर्व गुण पर्यायको जानना केवलज्ञान है, केवलज्ञानमें कोई वस्तु जानना बाकी नहीं रहती है । अवधि मन पर्यय और केवल यह तीन ज्ञान इंद्रियोंके सहारे बिना आत्मिक शक्तिसे जीवमें साक्षातरूप होते हैं। इस हेतु इनको प्रत्यक्ष ज्ञान कहते हैं परंतु मति और श्रुत यह दो ज्ञान इंद्रियोंके द्वारा होते हैं । इस कारण परोक्ष कहलाते हैं। मति ज्ञानको सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष भी कहते हैं ।

**संजम अर्थात संयम मार्गणा सात प्रकार है–** सामयिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसाम्पराय, यथाख्यान, संयमासंयम और असंयम । **संयम**–सम्यक् प्रकार यम नियम पालनेको संयम कहते हैं । अहिंसा आदिक व्रतोंका पालना, क्रोधादिक कषायोंका निग्रह करना, मन वचन कायकी अशुभ प्रवृत्तिको रोकना और इन्द्रियोंको वशमें करना संयम है ।

लेश्या, नील लेश्या, कापोत लेश्या, पीत लेश्या, पद्म लेश्या, और शुक्ल लेश्या।

कषाय सहित योगका होना अर्थात् कषाय सहित मन वचन व कायकी प्रवृत्ति होना सो लेश्या है। लेश्यासे कर्मका बंध होता है। कर्म दो प्रकारके हैं—पाप और पुण्य। इसी प्रकार लेश्या भी दो प्रकारकी हैं—शुभ और अशुभ। शुभ लेश्यासे पुण्य बंध होता है और अशुभसे पाप। शुभ और अशुभ दोनों प्रकारकी लेश्याके तीन तीन भाग किये गये हैं।

(१) अत्यन्त अशुभको कृष्ण लेश्या कहते है।
(२) मध्यम अशुभको नील लेश्या कहते हैं।
(३) जघन्य अशुभको कापोत लेश्या कहते हैं।
(४) जघन्य शुभको पीत लेश्या कहते हैं।
(५) मध्यम शुभको पद्म लेश्या कहते है।
(६) उत्कृष्ट शुभको शुक्ल लेश्या कहलाते हैं।

**इन्हीं षट् लेश्याका भाव निम्न श्लोकोंसे कहते हैं—**

**कृष्ण लेश्या।**

आर्तरौद्रसदाक्रोधी, मत्सरो धर्मवर्जितः।
निर्दयो वैरसंयुक्तो, कृष्णलेश्याधिको नरः॥

**अर्थ**—जो रागी हो, घातकी हो, हमेशा क्रोधमें रहे, ईर्षा करे, धर्म तज देवे, दया नहीं पाले, वैरमें धुंधवाया करे, उसके कृष्ण लेश्या होती है।

## शुक्ललेश्या ।

रागद्वेषविनिर्मुक्तो, शोकनिंदाविवर्जितः ।
परात्मभावसंपन्न, शुक्ललेश्याधिको नरः ॥

**अर्थ**—जो रागद्वेषसे मुक्त हैं, जो शोक और उग्र तजते हैं, अपने ऐसा परको समझते है ऐसी रीतिसे जो रहते हैं, उनके शुक्ललेश्या होती है।

पहली तीन लेश्यासे मनुष्य नर और तिर्यंच गतिमें जाना होता है।

पिछली तीनसे मनुष्य तथा देव गतिमें जाते हैं। इस प्रकार लेश्या छ प्रकार हैं।

**भविया अर्थात् भव्य मार्गणा दो प्रकार**—भव्य और अभव्य। **अर्थ**—भव्यत्व जीव दो प्रकारके हैं। जो किसी कालमे सम्यक् दर्शनादि भाव रूप होंगे अर्थात् जो मोक्ष जानेकी योग्यता रखते हैं वे भव्य हैं। और जिनको कभी मोक्ष प्राप्त नही होगा अर्थात् जिनमें किसी कालमें भी सम्यग्दर्शनादिके प्राप्त होनेकी योग्यता नही हो सक्ती है वे अभव्य हैं।

**सम्मत्त अर्थात् सम्यक्त्व मार्गणा ६ प्रकार**—मिथ्यात्व, सासादन, मिश्र, उपशम, वेदक और क्षायक।

सम्यक्त तत्वार्थ श्रद्धानको कहते हैं। मोटे रूप कथनसे अपने और परायेकी पहचान होकर अपनी आत्माका सच्चा श्रद्धान हो जाना सम्यक्त है। औपशमिक, क्षायोपशमिक और क्षायिक तथा मिथ्यादृष्टि, सासादन, और मिश्र, इन तीन विपक्ष भेदों सहित सम्यक्त मार्गणा ६ प्रकार है। **भावार्थ**—बीमारीके दूर

होनेकी तीन अवस्थायें होती हैं। एक बीमारीका प्रगट रूप हट जाना परन्तु बीमारीके कारणोंका शरीरमें बना रहना। जैसे ज्वर उतर गया है परन्तु ज्वरका कारण नहीं हटा, इस कारण फिर चढेगा इसको **उपशम** कहते हैं। दूसरे बीमारीका कुछ कम हो जाना उसके कारणका कुछ नष्ट हो जाना और कुछ बना रहना इसको **क्षयोपशम** कहते हैं। तीसरे बीमारीके कारणका बिल्कुल दूर हो जाना इसको क्षय कहते हैं। इसी प्रकार मिथ्यात्व भी एक बीमारी है, जिसका दूर होना अर्थात् सम्यक दर्शन भी तीन प्रकारका है। मिथ्यात्वका उपशम होकर सम्यक्त होना उपशम सम्यक्त है और मिथ्यात्वके क्षय होनेसे सम्यक्तका होना सो क्षायक सम्यक्त कहलाता है और क्षायोपशम सम्यक्तका वर्णन ऊपर हो ही चुका है। उपशम सम्यक्तसे न मुक्ति हो सकती है और न इस सम्यक्तसे क्षायक सम्यक्त होता है। उपशम सम्यक्त तो मिथ्यात्वके दबनेसे हुवा है। इसमे मिथ्यात्व दबा हुवा है इस कारणसे वह (मिथ्यात्व) कभी (अंतर्मुहूर्तमें) उभर कर अवश्य उपशम सम्यक्तको बिगाड सकता है।

उपशम सम्यक्तके दो भेद हैं। मिथ्यात्व अवस्थासे जो उपशम सम्यक्त होता है उसको प्रथमोपशम सम्यक्त कहते हैं और वह अन्तर्मुहूर्त रहता है। अन्तर्मुहूर्तके पीछे या तो मिथ्यात्वी हो जावेगा या क्षायोपशमिक अर्थात् वेदक सम्यक्त हो जावेगा। उस सातवें गुणस्थानी महा मुनिके जिसके क्षायोपशमिक सम्यक्त हो उसको यदि क्षायोपशमिक सम्यक्तसे औपशमिक सम्यक्त हो जावे तो उसको द्वितीयोपशम सम्यक्त कहते हैं। और ऐसा

सम्यक्ती ग्यारहवें गुणस्थान तक जा सक्ता है परन्तु आगे उन्नति नहीं कर सक्ता है—वह अवश्य नीचे गिरता है। क्षायक सम्यक्त प्राप्त होने पर फिर नहीं छूटता है और वह अधिकसे अधिक चौथा भव धारण करके मोक्ष, प्राप्त कर लेता है। इसमें प्रथम क्षायोपशमिक सम्यक्त होकर फिर क्षायक सम्यक्त होता है परन्तु क्षायक सम्यक्त प्राप्ति होनेका प्रारंभ केवली भगवान वा श्रुत केवलीके निकट ही हो सकता हैं अन्यथा नहीं। यह नियम प्रारंभ करनेका ही है। क्षायक सम्यक्तकी प्राप्ति चाहे अन्य भवमें हो तथा तब केवल भगवान मिलें वा न मिलें।

**सण्णि अर्थात् संज्ञी मार्गणा दो प्रकार**—संज्ञी (मनसहित) और और असंज्ञी (मनरहित)।

**आहारे अर्थात् आहार मार्गणा दो प्रकार**—आहारक और अनाहारक।

आहारक तीन शरीर (कार्माण—तैजस—वैक्रियिक) और ६ पर्याप्तिके योग्य पुद्गल परमाणुओंके ग्रहण करनेका नाम आहार है। आहारक और अनाहारकके भेदसे आहार मार्गणा भी दो प्रकार है। मरनेके पश्चात् विग्रह गतिमें एक दो वा तीन समय तक जीव अनाहारक रहता है। केवल समुद्घातमें अनाहारक होता है और सिद्ध भगवान अनाहारक हैं अन्य सर्व अवस्थामें जीव आहारक ही रहता है।

---

## दूसरी गाथा।

गुण जीवा पज्जत्ती। पाण सण्णा य मग्गणा ओव।
उवओगोविय कमसो वीसन्तु परूवणा भणिया॥

**गुण अर्थात् गुणस्थानके १४ भेद**—मिथ्यात्व, सासादन, मिश्र, अविरत, देशविरत, प्रमत्त, अप्रमत्त, अपूर्वकरण, अनिवृत्तिकरण, सूक्ष्मसांपराय, उपशांतकषाय, क्षीणकषाय, सयोगकेवली और अयोगकेवली।

**मिथ्यात्व**—सम्यक्त्वके न होनेको मिथ्यात्व कहते हैं। विपरीत श्रद्धानका नाम मिथ्यात्व है।

**सासादन**—कोई जीव सम्यक्तको प्राप्त हो कर फिर भ्रष्ट हो जावे अर्थात् मिथ्यात्वके सन्मुख हो जावे ऐसी अवस्थामें सम्यक्तसे गिर कर जब तक वह जीव मिथ्यात्वको प्राप्त नहीं हुवा तब तक जो बीचके समयकी दशा है उसको सासादन कहते हैं।

**मिश्र**—सम्यक्त और मिथ्यात्व दोनोंके मिलनेसे जो एक विलक्षण भाव उत्पन्न हो।

**अविरत**—सम्यक्त उत्पन्न हो जावे परन्तु किसी प्रकारका व्रत वा चारित्र धारण न करे।

**देशविरत**—सम्यक्त सहित एक देश चारित्र पालना। जो सम्यक्ती किंचित् त्यागी है उसको गृहस्थी श्रावक कहते हैं। उसकी ११ प्रतिमा अर्थात् दर्जे हैं।

**प्रमत्त**—जो हिंसा, झूंठ, चोरी, अब्रह्म याने कुशील और परिग्रह इन पांच पापोंके त्यागरूप पंच महाव्रतोंको पालता है, परन्तु प्रमाद उसके विद्यमान है वह प्रमत्तसयंत गुणस्थानवर्ती कहलाता है।

**अप्रमत्त**—जो प्रमाद रहित होकर पांच महाव्रतोंको पालता है।

**अपूर्वकरण**—सातवें गुणस्थानसे भी ऊपर अपनी विशुद्धतामें अपूर्व रूप उन्नति करता है जिसे पहिले कभी नहीं की थी।

**अनिवृत्तिकरण**—आठवें गुणस्थानसे भी अधिक उन्नति करता है।

**सूक्ष्मसांपराय**—जहां कषाय उपशम वा क्षयको प्राप्त होकर, केवल एक लोभ कषाय सूक्ष्म रूपसे बाकी रह जाती है उस गुणस्थानका नाम सूक्ष्मसाम्पराय है।

**उपशांतकषाय**—जिसकी कषाय किंचित् मात्र भी उदयमें नहीं है सब उपशम हो गई है अर्थात् दब गई है वह उपशांत मोह गुणस्थानवर्ती कहलाता है। इस गुणस्थानसे जीव फिर नीचे गिरता है क्योंकि कषाय जो सत्तामें विद्यमान थी उनका उदय हो आता है।

**क्षीण कषाय**—जहां कषाय बिल्कुल क्षीणता अर्थात् नाशको प्राप्त हो जाती है वह क्षीण मोह गुणस्थान है।

**सयोग केवली**—जिसको केवलज्ञान प्राप्त हो गया है परन्तु योगकी प्रवृत्ति होती है वह तेरहवें गुणस्थानवर्ती जीव है इस ही दशामे भगवानकी वाणी खिरती है जिससे धर्म उपदेश चलता है।

**अयोग केवली**—केवलज्ञान होनेके पश्चात जब मन वचन-काय रूप योगकी प्रवृत्ति भी दूर हो जाती है तब जीव अयोग केवली जिन कहलाता है इसके अनन्तर ही सिद्ध पदकी प्राप्ति होती है।

**जीवा अर्थात् जीव समासके १९ प्रकार**—पृथ्वी-

**शरीरपर्याप्तिका अर्थ**—उस रस रूप परिणमे हुए द्रव्यको रस, रुधिर, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा और वीर्य यह सात धातु रूप परिणमन कराने—शरीर बांधनेकी जो शक्तिविशेष उसको शरीरपर्याप्ति कहते हैं ।

**इंद्रिय पर्याप्तिका अर्थ**—उन सात धातु रूप परिणतोंमे जिसको जितनी द्रव्य इंद्रिय चाहिये उनको उतने इंद्रिय रूपमें लाने वाली शक्तिविशेषको इंद्रियपर्याप्ति कहते हैं ।

**विशेष**—पर्याप्ति यह शब्द सर्वके साथ जोडना क्योंकि ऊपर कही हुई तीन पर्याप्ति पूरी किये बिना कोई भी जीव मरणको प्राप्त नहीं होता इसलिये पर्याप्ति शब्द बीचमें कहा है ।

**श्वासोच्छ्वासपर्याप्तिका अर्थ**—उपर्युक्त तीन पर्याप्ति बांधनेके पश्चात् श्वासोच्छ्वास योग्य वर्गणाओंको श्वासोच्छ्वास रूप परिणमावनेवाली जो शक्तिविशेष उसको श्वासोच्छ्वास पर्याप्ति कहते हैं ।

**भाषा पर्याप्तिका अर्थ**—भाषा योग्य पुद्गल लेकर भाषारूप परिणमावनेकी शक्तिविशेषको भाषापर्याप्ति कहते हैं ।

**मनपर्याप्तिका अर्थ**—मनोवर्गणा योग्य पुद्गल लेकर मनरूप परिणमावनेकी जो शक्तिविशेष उसको मनः पर्याप्ति कहते हैं।

**एकेंद्रियके निम्नलिखित चार पर्याप्ति होती हैं**—आहार पर्याप्ति, शरीर पर्याप्ति, इंद्रिय पर्याप्ति, और श्वासोच्छ्वास पर्याप्ति ।

ऊपर कही हुई चार पर्याप्तियोंके साथ भाषा वा मन पर्याप्ति जोड़नेसे पांच पर्याप्ति विकलेंद्रिय अर्थात् बेंद्रिय तेंद्रिय और चोइंद्रियके होती हैं ये ही पांच पर्याप्ति असैनी पंचेंद्रीके भी होती हैं और छः पर्याप्ति सैनी पंचेंद्रियके होती हैं।

**प्रश्न**—यहां कोई पूछे कि प्राण और पर्याप्तिमें क्या अन्तर है?

**उत्तर**—जो प्राण हैं उनका शरीर संबंधी स्वोपग्राही आत्म-संबंध है और पर्याप्ति ये परिणमन निवर्तन लक्षण है। जैसे दूधमें श्वेतता और स्निग्धता होती ही है ऐसा जानना।

**शंका**—तुम प्रथम तो आहारपर्याप्ति कहते हो और पीछेसे शरीरपर्याप्ति कहते हो तो बिना शरीरके आहार किस तरह लिया जाय?

**समाधान**—जो कार्माण और तैजस ये दो शरीर तथा आयु स्वरूप एक प्राण ये जन्मसे जीवके सहचारी हैं इसलिये इन शरीरोंके आधारसे आहार पर्याप्ति प्रथम कही और इसके बाद औदारिक अथवा वैक्रियक भव धारण करके शरीर पर्याप्ति धारण करता है।

**पांच इंद्रियोंके तेईस विषय—त्वचा** (स्पर्श) अर्थात् जो वस्तुको छू कर ठंढा, गरम, चिकना, रूखा, मुलायम (नरम) और कठोर अर्थात् कडा-भारी और हल्का इस प्रकार आठ विषय स्पर्शनेन्द्रियके जानना। **रसना** (जिह्वा) अर्थात् जो चखकर चरपरा, कडुवा, कषायला, खट्टा, और मीठा--पहचाने—इस प्रकार पांच विषय रसनेन्द्रियके जानना। **घ्राणेंद्रिय** ( नासिका ) अर्थात् जो नाकसे सूंघकर सुगंध और दुर्गंधको पहचाने, ये दो विषय घ्राणेंद्रियके जानना।

**चक्षुइंद्रिय**—काला, सफेद, पीला, लाल, और हरा ये पांच विषय चक्षु इंद्रियके जानना ।

**श्रोत्र इंद्रिय**—जीवके शब्द याने मनुष्य आदिके अजीवके शब्द याने वादित्र आदिके इन दोनोंके मिलनेसे जो शब्द याने आवाज हो वह मिश्र, ये तीन विषय श्रोत्रेंद्रियके हैं ।

**विशेष**—अन्य इन्द्रीं अन्य इन्द्रियोंके विषयको नहीं जान सकी हैं। ऊपर कही जो पांच इंद्रिया उनके विषय २३ हैं उनका ज्ञान मन सहित जीवको जिस इन्द्रीका विषय हो उन ही द्वारा जाना जाता है । जीवके व्यापारके बिना सर्व इन्द्रियां जडरूप हैं इसलिये विषयको नहीं पहचानता ।

**पाणा अर्थात् प्राण दश प्रकार**—स्पर्शन, रसना, घ्राण, चक्षु, श्रोत्र, मन, वचन, काय, श्वासोश्वास, और आयु ।

**जीवोंके अनुसार प्राण**—(सवैया ३१सा) एक इंद्रिके चार प्राण स्पर्श काया आयु जान, श्वासोश्वास ये पहचान वे इंद्रि छः जाणिये। रसना वचन बधे ते इन्द्रियके नाक बधे सत प्राण जान सधे चोइंद्रिय कहानिये। अष्ट प्राण याहि मान चक्षु इंद्रियको बखान असैनी पचेंद्रिय कान नव प्राण मानिए। जाको मन प्राण होय दश प्राण धारी सोय स्थावर त्रस होय शास्त्रमें बखानिये ।

**बल तीन प्रकार**—मनबल, वचनबल, और कायबल। एकेंद्रिय जीवमें चार प्राण हैं । स्पर्शन, इंद्रिय, आयु, कायबल और श्वासोश्वास । दो इंद्रियमें रसना इंद्रिय और वचन मिलकर छः प्राण हैं। ते इंद्रियमें नासिका इंद्रिय बढ़कर सात प्राण हैं। चौ इंद्रियमें चक्षु इंद्रिय बढ़कर आठ प्राण हो जाते हैं । पंचें-

**ध्यानानि च अर्थात् ध्यान चार प्रकार**—आर्तध्यान, रौद्रध्यान, धर्मध्यान और शुक्लध्यान ।

**आर्तध्यानके चार भेद**—इष्ट वियोग, अनिष्ट संयोग, चिन्तवन और निदान बंध ।

**इष्ट वियोग**—प्रिय और सुखकारी वस्तुके वियोग होनेपर उसकी प्राप्तिके लिये बारम्बार विचार करना । **अनिष्ट संयोग**—अनिष्ट अर्थात् अप्रिय और दुखदाई वस्तुका संयोग होनेपर उसके दूर करनेके लिये बारम्बार चिन्तवन करना । **पीड़ा चिन्तवन**—रोग जनित पीडाका चिन्तवन करना अर्थात् सोच करना, अधीर होना आदि । **निदान बंध**—आगामी विषय भोग आदिकी वाञ्छा करना और उसीके विचारमें लीन हो जाना । इन चार प्रकारके आर्तध्यानोंमेंसे पहले तीन प्रकारके आर्तध्यान तो १—२—३—४—५ और छठे गुणस्थान तक हो सकते हैं परन्तु निदान आर्तध्यान छठे गुणस्थानमें नहीं हो सक्ता है, पांच गुणस्थान तक ही हो सक्ता है । आर्तध्यान खोटा ध्यान है इसको नहीं करना चाहिये ।

**रौद्रध्यानके चार भेद**—हिंसानन्द, मृषानन्द, स्तेयानन्द और परिग्रहानन्द । **हिंसानन्द**—हिंसा करके आनंद मानना और हिंसाका चिन्तवन करते रहना । **मृषानन्द**—झूंठ बोलनेमें आनन्द मानना और झूंठ ही का चिन्तवन करते रहना । **स्तेयानन्द**—चोरीमें आनन्द मानना और उसीका चिन्तवन करते रहना । **परिग्रहानन्द**—परिग्रह और अपनी विषय सामग्रीकी रक्षा करनेमें आनन्द मानना और उसीकी चिन्तामें लगे रहना । रौद्र ध्यान

१-२-३-४ और पांचवें गुणस्थान तक हो सकता है। यह ध्यान आर्त ध्यानसे भी अधिक खोटा है।

**धर्मध्यानके चार भेद**—आज्ञाविचय, अपाय विचय, विपाक विचय, और संस्थान विचय। **आज्ञा विचय**—आगमको प्रमाण अर्थात् श्री जिनवाणीके अनुसार पदार्थोंके स्वरूपको चिन्तवन करना। **अपाय विचय**—इस बातका चिन्तवन करना कि संसारके जीव सच्चे धर्मसे अज्ञानी और अश्रद्धानी होकर संसारमें ही भ्रमनेका यत्न करते हैं किस प्रकारसे यह प्राणी खोटे मार्गसे फिरेंगे और किस प्रकार जैन धर्मका प्रचार सर्वत्र सब जीवोंमें होकर धर्मकी प्रवृत्ति होगी। समीचीन मार्गका तो प्राय अभावसा हो गया है इत्यादि कुमार्गके अभावका कारण चिन्तवन करना। **विपाक विचय**—पाप कर्मोंसे दुःख और पुण्य कर्मोंसे सांसारिक सुख और दोनोंके अभावसे मोक्षकी प्राप्ति होती है इस प्रकार कर्म फलको चिन्तवन करना। **संस्थान विचय**—लोकके स्वरूप और द्रव्योंके स्वभावको चिन्तवन करना। धर्मध्यान पुण्यबन्धका कारण है और परम्परासे मोक्षका भी हेतु है। यह ध्यान ४-५-६ और सातवें गुणस्थानमें ही होता है। **शुक्लध्यानके चार भेद**—पृथक्त्व वितर्क विचार, एकत्व वितर्क अविचार सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति और व्युपरतक्रिया निवर्तिनी। **पृथक्त्व वितर्क विचार**—द्रव्य गुण पर्याय मन वचन काय योग इनका जो जुदापना है उसको **पृथक्त्व कहते हैं**। श्रुतज्ञान तथा निज शुद्ध आत्माको कहनेवाला जो अन्तरंग वचन ( सूक्ष्म शब्द कल्पना ) है वह **वितर्क कहलाते हैं**। विना इच्छा किये अपने आप ही

एक अर्थसे दूसरे अर्थमें, एक वचनसे दूसरे वचनमें और मन वचन काय इन तीनों योगोंमें, एक योगसे दूसरे योगमें जो परिणमन याने परिवर्तन होता है उसको **विचार कहते हैं । भावार्थ**—यद्यपि ध्यान करनेवाला पुरुष निज शुद्धात्माके ज्ञानको छोडकर बाह्य पदार्थोंकी चिन्ता नहीं करता अर्थात् निज आत्मा ही का ध्यान करता है तथापि जितने अंशोंसे उस पुरुषकी अपनी आत्मामें स्थिरता नहीं है। उतने अशोंसे बिना इच्छा किये ही विकल्प उत्पन्न होता है इस कारणसे इस ध्यानको पृथक्त्व वितर्क विचार कहते हैं। तर्क करना विचारना अर्थात् श्रुतज्ञान वितर्क है। परिवर्तनको विचार कहते हैं। वह ध्यान, आठ, नव, दश और ग्यारहवें गुण स्थानमें होता है।

शुक्ल ध्यानके—एकत्ववितर्कअविचारका स्पष्टीकरण—यह ध्यान तीनों योगमेंसे किसी योगवालेके होता है और बारहवें गुणस्थानमें श्रुत केवली ही होता है। शुक्लध्यानके सूक्ष्मक्रिया प्रतिपातिका स्पष्टिकरण—यह ध्यान काययोगवालोंको होता है और तेरहवें गुणस्थानमें अर्थात् सयोगकेवली भगवानको ही होता है। शुक्लध्यानका व्युपरतक्रियानिवर्तिनीका स्पष्टीकरण—यह ध्यान चौदहवें गुणस्थानमें अर्थात् अयोग केवली भगवानके होता है। इस प्रकार एक ध्यानवाला जीव कौन कौन गतिको जाता है सो लिखते हैं—

रौद्र ध्यानि नरके पड़े, आरति पशु गति होय।
धरमध्यानसे सदगती, शुक्ल मुक्ति गति होय ॥ १ ॥
जीव अमर सब जानिये, ज्ञान रूप गुणवंत ।
पाप पुन्य फल भोगवे, दुःख सहे महंत ॥ २ ॥
इम प्राणी निश्चे करो, समकित वर मनमांय ।

तिर्यंचगति—४००००० मनुष्यगति—१४०००००
इस प्रकार चौरासी लाख जीव योनि हैं ।

**कुल कोडी** अर्थात् एकसो साढे निन्याणवे लाख कुल कोडी पिता पक्ष—

( सवैया ३१ सा )

पृथ्वी काय वीस दोय, जल सात तेज तीन, वायु सात तरू बीस, आठ परदानिये । ये ते चउ इन्द्रि सात, आठ नव खग बार, जलचर साढेबारे, चो पे दश जानिए । सिरी सर्प नव नारकी, पचीस नर चौदे, देवता छवीस कुल, लाख कोड मानिए । दोय कोडा कोडी मांही अधलाख कोड नाहिं, सबको निहारिके दयाल भाव आनिए ।

इति तीसरी गाथा संपूर्णम् ।

---

**त्रेपन क्रियाकी गाथा**—गुण वय तव सम पडिमा, दानं जल गालणं अणत्थमियं । दंसण णाण चरित्तं सावर्ण तेवणम् क्रिया भणियं ॥ १ ॥

**गुण अर्थात् आठ मूल गुण**—सवैया ३१ सा पीपर औउमर फल बड और कठूमर पाकर ए पंच फल उदम्बर बखानिये। मद्य मांस मधु तीन मकारादि अति हीन सुनहुं प्रबीण सबे आठ ए बखानिये । इनहीं के दोष जेते लगे पाप कोष तेते लहे न संतोष एते नर खात मानिये । इनके तजैया मन बच क्रम भव्य जीव आठ मूल गुणके सधैया मन आनिये ।

भोजनको जाते समय अटपटी प्रतिज्ञा करके जाना, रसपरित्याग—रस छोडके भोजन करना, विविक्तशय्यासन—एकांत जगहमें सोना, बैठना; कायक्लेश—नाना प्रकारके आसनोंसे ध्यान धरके शरीरको कष्ट देना, प्रायश्चित—अपना अपराध गुरुको कहना, विनय—दर्शन ज्ञान चारित्र तपको प्रेमसे पालना व गुण वय वृद्धकी विनय करना, वैयावृत्त—मुनिकी पीडा दूर करना, स्वाध्याय—जिनशास्त्रका अभ्यास करना, व्युत्सर्ग—शरीरका ममत्व छोडना, ध्यान—आत्माको स्थिर करना।

**सम अर्थात् सम्यक्तका मूल।**

दानानि शीलानि तपांसि पूजा, सत्तीर्थयात्रा प्रवरा दया च।
श्रावककृत्य च व्रत पालन च, सम्यक्त मूलानि महाफलानि॥

**पडिमा अर्थात् प्रतिमाके ११ प्रकार**—सवैया ३१सा—दर्शन विशुद्धिकारी बारह व्रतधारी, सामायक चारी पर्व पोसह विधी वहे। सचितको परिहारी दिवस अपरमनारी आठों जाम ब्रह्मचारी निरारंभ व्हे रहे। पाप परिग्रह छांडे, पाप कीने सिख्या मंडे कोऊ वाके निमित्त करे सो वस्तु ना गहे। एते देश व्रतके धरैया समकिती जीव ग्यारह प्रतिमा तिन्हें भगवंतजी कहे।

**ग्यारह प्रतिमाके भिन्न भिन्न नाम**—दर्शन प्रतिमा, व्रत प्रतिमा, सामाइक प्रतिमा, प्रोषधोपवास प्रतिमा, सचित्त त्याग प्रतिमा। रात्रिभोजन त्याग प्रतिमा। ब्रह्मचर्य प्रतिमा। आरंभ त्याग प्रतिमा। परिग्रह त्याग प्रतिमा। अनुमति त्याग प्रतिमा और उद्दिष्ट त्याग प्रतिमा।

**ग्यारा प्रतिमाओंका अलग २ विस्तार।**

**दर्शन प्रतिमा**—सम्यग्दर्शन सहित मद्य मांसादिक त्यागरूप

अष्ट मूल गुणका निरतिचार पालनेवाला दार्शनिक अर्थात् १ ली प्रतिमाका धारी कहलाता है। इस प्रतिमामे जुवा खेलना, मास भक्षण करना, शराब पीना, वेश्यागमन, शिकार खेलना, चोरी करना, और परस्त्री सेवन करना, इन सात कुव्यसनोंका अतीचार सहित भी त्याग होना है। **व्रत प्रतिमा**—१२ व्रतका धरना अर्थात् जब दार्शनिक १२ व्रतका पालन करता है तब वह व्रती कहलाता है। **सामायिक प्रतिमा**—प्रभातकाल मध्यान्हकाल और अपराह्नकाल अर्थात् सुवह दोपहर और शामको कमसे कम २ घड़ी याने ४८ मिनट विधिपूर्वक सामायिक करना। **प्रोषध प्रतिमा**—महीनेके चारोपर्व दिनोंमें अर्थात् प्रत्येक अष्टमी चतुर्दशीको १६ पहरका उपवास करना। **सचित्त त्याग प्रतिमा**—हरी वनस्पति अर्थात् कच्चे जल फल फूल बीज आदिक न खाना। **रात्रिभोजन त्याग प्रतिमा**—रात्रिको सर्व प्रकारके आहारका मन वचन काय कृत कारित अनुमोदनासे त्याग करना और दिवसको मैथुनका त्याग करना। **ब्रह्मचर्य प्रतिमा**—अपनी व पराई व किसी भी प्रकारकी स्त्रीसे भोग तथा भोगकी इच्छा भी न करना। **आरंभ त्याग प्रतिमा**—गृह कार्य संवन्धी सर्व प्रकारकी क्रियाका त्याग करना। **परिग्रह त्याग प्रतिमा**—दश प्रकारके बाह्य परिग्रहसे ममताको त्यागकर संतोष धारण करना। **अनुमोदन त्याग प्रतिमा**—अन्य गृहस्थीके संसारिक कार्योंके अनुमोदना भी न करना। जो कोई भोजनको बुलावे उसके यहा भोजन कर आवे परन्तु यह न कहे कि मेरे लिये अमुक वस्तु बनाओ- **उद्दिष्ट त्याग प्रतिमा**—घर छोड वन तथा मठ आदिकमे तपश्चरण करते हुए रहना, भिक्षा भोजन करना और खंड वस्त्र व लंगोटी

(कोपीन) मात्र धारण करना इस प्रतिमा धारीके दो भेद है। क्षुल्लक और ऐलक—पहले दर्जेवाले अर्थात् क्षुल्लक अपनी डाढी आदिके केश उस्तरे वा कैंचीसे कटवाते हैं। लंगोटी और उसके साथ चादर वा दुपट्टा जिससे पूरा अंग न ढके धारण करते हैं तथा बैठकर पात्रमें भोजन करते हैं और इससे ऊंचे दर्जेवाले अर्थात् ऐलक केशोंका लोच करते हैं और केवल लंगोटी धारण करते हैं तथा मुनिकी सदृश हाथमें पिच्छिका रखते हैं और अपने हाथसे ही भोजन करते हैं किसी वर्तनमें नहीं करते हैं।

**दान चार प्रकार—दोहा**—आहार दान प्रथमो कह्यो, औषध दूजो दान, शास्त्रदान तीजो सही, अभय चतुर्थ प्रमाण।

**अर्थ**—आहारदान, औषधदान, शास्त्रदान, अभयदान—भावार्थ—दान अर्थात् देनेका नाम दान नहीं है। किसी भयसे वा लोकाचारसे वा अपने किसी संसारिक प्रयोजनके अर्थ देना सो दान नहीं है। दान वह है जो अपने और परके उपकारार्थ भक्ति व करुणापूर्वक पात्र कुपात्र व अपात्रके विचारसे उनके ज्ञान और धर्मकी वृद्धि व संरक्षणार्थ दिया जावे, जिससे अपनेको भी पुण्य बंध हो और दूसरेका भी हितसाधन हो।

## जल गालनम् अर्थात् जल गालनेकी विधि।

षट्त्रिंशदंगुलं वस्त्रं, चतुर्विंशति विस्तृतं।
तद्वस्त्रं द्विगुणं कृत्वा, तोयं तेन तु गालयेत् ॥१॥
तस्मिन्मध्ये च जीवाना, जलमध्ये तु स्थापयेत्।
एवं कृत्वा पिबेत्तोयं, स याति परमा गतिं ॥२॥

**अणी छमियं अर्थात् चौविहारकी विधि**–लेह्य, पेय, स्वाद्य और खाद्य।

लेह्य–चाटनेकी चीज़, पेय–पीनेकी चीज, स्वाद्य–पान सोपारी लवग इलायची आदि स्वादिष्ट व मुहमें रखने योग्य सुगंधित चीज, खाद्य–खानेकी चीज इन चीजोंको रात्रि समय त्याग करे सो चौविहार है।

**दंसण णाण चरित्तं अर्थात्** सम्यग्दर्शन सम्यक्ज्ञान और सम्यक्चारित्र । अर्थ—रागादिक मिटानेका श्रद्धान होय वही श्रद्धान सम्यग्दर्शन है। जिससे रागादिक मिटानेका जानना होय सो जानना सम्यग्ज्ञान है। जिससे रागादिक मिटे सो ही आचार सम्यक्चारित्र है।

राग किसको कहते है? किसी पदार्थको इष्ट जान कर उसमें प्रीतिरूप परिणाम करना उसका राग कहते है।

द्वेष किसको कहते हैं? किसीको अपना अनिष्ट जान उसमें अप्रीति परिणाम करना उसको द्वेष कहते है।

इति चतुर्थ गाथा सपूर्ण।

---

## मौन धारण करनेका समय ।

भोजने वमने स्नाने, मैथुने मलमोचने ।
सामायके जिनर्चायां, गृहीनां मौनसप्तकम् ॥

भोजन समय, वमन याने उलटी होती होय उस वक्त, स्नान याने नहावे समय, मैथुन समय, मल मूत्र निकालते समय, सामायक याने ध्यानके समय और जिन पूजा करते समय गृहस्थोंको मौन रखना चाहिये ।

## प्रकृतियाँ-

सवैया (३१ सा)।

ज्ञानावरणी पंच, दर्शनावरणि नो विध दोय वेदनी जान मोहनी बीस आठ विधि। आयुच्यार परकार नामकी प्रकृति तिराणु या एकसो तीन गोत द्वे भेद वखानुं। अरु अंतराय की पांच सब ो अडतालीस जानिए। इम आठ कर्म अड़ताल सौं भिन्न रूप नि- मानिए।

## अष्ट कर्मके अष्ट द्रष्टांत।

सवैया ३१ सा।

देव पै पडयो है पट रूपको न ज्ञान होय जैसें दरवान भूप कनो निवारे है। सहत लपेटी असिधारा सुख दुखकारी मदिरा ज्यों जीवनको मोहनी विथारे है। काटमें दीयो है पांव ज्यों आयुको स्वभाव चित्रकार नाना नाम चित्तके समान है। चक्र ऊंच नीच धरे भूप दियो मने करे सोई आठ कर्म हने सोई हमें तारे है।

## सात क्षेत्र-

जिनबिंबं जिनागारं, जिनयात्रा प्रतिष्ठितं।
दानं पूजा च सिद्धांत, लेखनी सप्त क्षेत्रकं॥

## पुण्य कर्म-

देव पूजा दया दानं, तीर्थयात्रा जपस्तपः।
श्रुतं परोपकाराय, मृत्युजन्मफलाष्टकं॥

## विना छाना पानीका दोष-

अगालितं जलं येन, पीवतमंजुलिमात्रकं।
सप्तग्राम दहोद्भूतं, पापं तस्य प्रजायते॥

**अनागत अर्थात् आवती चौवीसीकी गाथा-**
सत हरि नव पडि हरि, चउ चक्री तहे व बलि एको। श्रेणो सम्मत्त भद्दो सतिपूत्तो अणा गयासीद्वा ॥

**पूरव गिन्तीका दोहा**—सत्तर लाख करोड़ अरु, छप्पन सहस करोड । एते बरस मिलायके, पूरव संख्या जोड ।

**सामाइकका स्वरूप—**

समता सर्वभूतेषु, सयम शुभ भावना ।
आर्तरौद्र परित्याग, स्तद्धि सामाइक व्रत ॥

**त्रेसठ सलाका पुरुषोंकी गिन्ती**—नव नारायण, नव प्रतिनारायण, नव बलभद्र, बार चक्रवर्ती, चोवीस तिर्थंकर ।

त्रेसठ सलाका पुरुषके, जीव हैं ओगणसाठ । पिता कहे इकावन, माता उनकी साठ॥

**चार देव याने चार अनुयोग**—प्रथमानुयोग, करणानुयोग चरणानुयोग, और द्रव्यानुयोग,

**दोहा**— सुदेव ते सद्गुरु कह्या, सद् आगम सुण भेद । हिंसा जीव जहा नहीं, सत्य शौचनो भेद ॥ प्रथमानु शुभ योगमें, कथा प्रवर्ते सार । उत्तम त्रेषठ पुरुषकी, सुणिये भवि सुखकार ॥ अवर योग उत्तम कह्यो, करुणानु अभिधान । कथा अनोपम तेहमें, तीन लोक परमान ॥ निर्मल मुनिवरनी क्रिया, श्रावकनो आचार । तृतीय योग चरणानु ए सुनिये भवि निर्धार ॥ तत्वअर्थ षट् द्रव्य अरु, पंच अस्ति सो काय, द्रव्यानु शुभ योगमा, भाषे हैं जिनराय । देव शास्त्र गुरु सत्य ये, परम्परा ए जान । बचन बिरोध जहां नहीं, ते शुभ शास्त्र प्रमाण ।

## भरत चक्रवर्तिकी वृत्तिका पद ।

भरतजी घरही में वैरागी, जाकी सुरति मुक्तिमें लागी । भरतजी० । सहस बत्तीस मुकुटबंध राजा, सेवा करें बडभागी । सहस छयानवें रानी जाके नहिं, तिनसो अनुरागी ॥भरतजी० १॥ कोड़ि अठारा तुरंगमराजे, कोड़ि चोरासी पागी । लक्ष चौरासी रथ गज सोभे, सुरति धर्म सु लागी ॥ भरतजी० २ ॥ नव निधि चौदह रतन सजे गृह, मन चिंता सब भागी । कोडि छयानवे गाव अधिपति, सहस बत्तीस देश भागी ॥ भरतजी० ३ ॥ च्यारि कोड़ि मन अनाज वटे नित, लवण लाख दश लागी । तीन कोड़ि गाय घर राजे, कोड़ि लाख हल त्यागी ॥ भरतजी० ४ ॥ लक्ष चौरासी पूर्व आयु भई, गही दिक्षा वड़ भागी । अंत मुहुर्त एकहि माहीं, केवल ज्ञान लहागी ॥ भरतजी० ५ ॥ जो जल मांही कमल नहिं भीजे त्यों नहि भयो सरागी । कनककीर्ति मुनिवर वंदत, दीज्यो मुकृति में भागी ॥ भरतजी० ६ ॥

## संसारमें सार क्या है ?

सेवा जो अरहंतो, पालिज्जय हिंसा विवज्जिय धम्मो । वदिज्जे निगायो, संसारे इति य सार ।

## सप्त दातृ गुण—

श्रद्धाभक्तिस्तुतिज्ञानदयालत्वक्षमाअलुब्धता ।
यत्रैते च गुणाःसंत तं दातारं प्रशंसति ॥

**दो इंद्रियसे पंचेंद्रिय तक पिछान**—शंख सीप अरु अलशीया, किरमी कितक जोय । जलोवालो अलवधिया, भादरवा बहु होय । जीव बे इंद्रिय कह्या, इल्लीको दे आद, तेह तणी रक्षा करो, छोड़ सकल प्रमाद । चाचड माकड (खटमल) जूं बहु, मंकोड़ा मन

सूक्ष्म—वह पुद्गल है जो देखनेमें बहुत मालूम हो पर सूक्ष्म इतना है कि आप उसे हाथसे पकड़ नहीं सकते। जैसे चांदनी-धूप-छाया-आदिक, स्थूल—वह पुद्गल है जो बहनेवाली चीज है याने जिसके टुकडे कर देनेसे फिर वह बिना किसी चीजकी सहायताके वैसे ही मिल जावे जैसे पानी-दूध-तेल आदिक। स्थूल स्थूल—वह पुद्गल है जिनका टुकड़ा किये जानेसे विना दूसरी चीजकी मददके फिर न जुड़ सके। जैसे पत्थर मिट्टी लकड़ी आदिक।

इन छः भेदोंमें हमारे जीवके साथ संबंध विशेषकर इस सूक्ष्म जातिके पुद्गलोंसे है। जो कि हमारे जीवको स्वभाव जनित निजानंद प्राप्त करनेमें बाधा डालते हैं। अतः हमें ऐसे कर्म वर्गणा जातिके पुद्गलोंका विशेष निरूपण करना उचित है। इस कर्म वर्गणाके पुद्गल याने कर्मोंका सम्बध हमारे जीवसे अनादि कालसे है। और यही एक प्रकारका मल है जो कि जीवको अपने स्वाभाविक कार्यके करनेमें बाधा डालता है और जब तक यह कर्म रूपी मैल हमारी आत्मासे सम्मिलित है तबतक यह आत्मा स्वाधीन रह कर स्वयं अपने ज्ञान दर्शन सुख वीर्य स्वभावको प्रकाश नहीं कर सकता है। यह कर्मरूपी मल हमेशासे इस जीवके साथ लगा है। कोई नया नहीं परन्तु इसके निज स्वभावसे भिन्न है। जैसे खानिसे निकली हुई धातु मिट्टी आदिसे मिली हुई निकलती है और मिट्टीके अलग करनेसे वह शुद्ध हो जाती है। मिट्टीका स्वभाव उस धातुके स्वभावसे भिन्न है उसी तरह आत्मासे अनादि कालका मिला हुआ यह पुद्गल—भिन्न स्वभावधारी कर्मरूपी मल प्रयत्न करनेसे दूर होकर यह आत्मा शुद्ध हो सकता है।

पंच शून्य—

खंडनीपीसनीचुलीककुभप्रमार्जनी ।
पंचशून्या गृहस्थस्य षष्ठ द्रव्यमुपार्जन ॥

**छह काल छह संहनन चौदा गुणस्थान कथन—**

छप्पै—प्रथम द्वितिय अर तृतियकालमें पहिला जानो । चौथे षट् संहनन पंचमें तीन बखानो । करम भूमि तिय तीन येक छट्टेके मांही । विकल चतुष्कै येक येक इंद्रियके नाहीं । षट् कहे सात गुणस्थान लग, तीन ग्यारहलौं लहे । इक क्षपकश्रेणी गुण तेरहवें, भन जिनवाणीमें कहे । **अर्थ**—पहिला काल च्यार कोटा कोटी सागरका है। इसका नाम **सुखमा सुखमा** (अति सुख) है । दूसरा काल तीन कोटा कोटी सागरका है इसका नाम **सुखमा** है । इसमें सुख ही है । तीसरा काल दोय कोटा कोटी सागरका है इसका नाम **सुखमा दुःखमा** है । इन तीनों कालके जीव मर कर देव गतिमें जांय और गतिमें न जांय यह नियम है । सम्यकदृष्टि सौधर्म—ईशान स्वर्गमें जाय अर मिथ्यादृष्टि भुवनत्रिकमें उपजे । इन तीनों कालमें भोग भूमि (कल्पवृक्षका सुख) है और वज्रवृषभनाराच संहनन है । चौथा काल बियालीस हजार वर्ष घाट एक कोटा कोटी सागरका है । इसका नाम **दुखमा सुखमा** है । जैसे किसान पहिले कष्टसे खेती करे तब पीछे सुखसे खाय । चौथे कालमें ६३ शलाका पुण्यात्मा पुरुष उपजे हैं । चौथे कालमें छहू संहनन पाइये । पांचमा काल इक्कीस हजार वर्षका है । इसका नाम **दुखमा** है । पंचम कालमें अर्द्धनाराच कीलक और स्फाटिक ये तीन संहनन पाईये और नाहीं । और

कर्मभूमिके स्त्रीके ये ही तीन संहनन पाइये और कोई संहनन न पाइये। छट्ठा काल एकवीस हजार वर्षका है। इसका नाम **दुखमा दुखमा ( अति दुःख )** है। छट्ठा कालमें एक स्फाटिक संहनन पाइये और पांच संहनन पाइये नहीं। विकल चतुष्क (बे इंद्रि—तीन इंद्रि—चौ इंद्रि) अर असैनी पचेंद्रि इनके स्फाटिक ही है। एकेंद्रिय (पृथ्वी—अप—तेज—वायु—वनस्पति) ये पांच स्थावरके संहनन होइ नाहीं। छहों संहननवाले सातवें गुणस्थान तक पाइये। गुणस्थान नाम परिणामका है। अर अर्द्धनाराच, कीलक, स्फाटिक, ये सातवें गुणस्थानके ऊपर न जाय। वज्रवृषभ, नाराच और वज्रनाराच ये तीन संहनन वाले ग्यारहवें गुणस्थान पर्यंत पाइये। वज्रनाराच, नाराच, ये ग्यारहवें गुणस्थानके ऊपर न जाय सके वज्रवृषभ नाराच संहनन वाला क्षपकश्रेणी मांडे और पांच संहनन वाले न मांडे। तेरहवें गुणस्थानतक वज्रवृषभनाराच संहनन है आगे संहनन (हाड) नाहीं। ऐसा जिनवाणीमें कह्या है वह बानी मान्य है।

**देव देवी संजोग. देवलोक प्रविचारकथन**—कवित्त—दोयसुरगनें काय भोग है· दोयमें फरस निहार। चार स्वर्गमें रूप निहारे चार स्वर्गमें शब्द विचार। चार स्वर्गमें मनको विकलप आगे सहज शील निरधार। अहमिंद्र सब महा सुखी हैं तैं सिद्ध सुखी अविकार ॥ अर्थ ॥ भवनवासी, व्यंतर, ज्योतिषी अर सौधर्म स्वर्ग, ईशान स्वर्ग यहांके देव देवांगनाको जब भोगकी वांछा उपजे है तब स्त्री मनुष्यके समान कायातै भोग करे हैं तातै याका नाम काय प्रविचार कह्या। इनतै ऊपर सनत्कुमार, माहेंद्र दोय स्वर्ग

के देव देवांगनाको स्पर्शसे भोगकी बांछा तृप्त होय है। इनसे ऊपर ब्रह्म, ब्रह्मोतर, लांतव, कापिष्ट इन चार स्वर्गमें देव देवीको कामरूप दृष्टिसे देखकर भोगकी बांछा मिट जाय है। इनसे ऊपर शुक्र, महाशुक्र, शतार, सहस्रार इन चार स्वर्गोंमें कामरूप शब्द बोले कि भोगकी बांछा मिटे है। इनसे ऊपर आनत, प्राणत, आरण, अच्युत इन चार स्वर्गके देव देवीको कामकी इच्छा होय। जब मनमें कामरूप कल्पना करे तब भोगकी बांछा मिटे है—पूरी हो जाय है। इन १६ स्वर्गके ऊपरके नव ग्रैवेयक नव अनुदिश, पांच अनुत्तर इन देवोंके देवांगना ही नहीं हैं। तासे ये देवता सहज शीलवंत (ब्रह्मचारी) हैं अरु अहमिंद्र हैं। पारिषादिक (सेवकादि) दश प्रकारका भेद नहीं है। अहमिंद्र अपना काल (३३ सागरकी आयु) धर्मध्यानमें व्यतीत करे हैं। एक जीवद्रव्यकी चर्चा करे हैं, सब सुखी हैं, इनके ऊपर सिद्ध परमेष्ठी हैं वे महा सुखी हैं अविकारी हैं, तिनको मैं बंदू हूं। देवांगना उपजनेकी उत्पादशय्या पहले अर दूसरे स्वर्गमें ही है। ऊपरके स्वर्गमें नहीं है। सौधर्म और ईशान स्वर्गके ऊपरके सोला स्वर्ग पर्यंतके देवता तहां आय अपनी अपनी नियोगनी देवीको ले जाय हैं। पांचमें ब्रह्म स्वर्गके अंतमें लौकांतिक देव बसे हैं। वे ब्रह्मचारी हैं।

**संसार स्वरूप सवैया**—३१ सा—काहू घर पुत्र जायो काहूके वियोग आयो काहू राग रंग, काहू रोया रोय करी है। जहां भानु ऊगत उछाह गीत गान देखे सांझ समें ताही थान हाय हाय परी है। ऐसी जग रीतको न देख भयभीत होय, हा हा नर मूढ तेरी मती कौने हरी है। मानुष जनम पाय

सोवत विहायो जाय खोवत करोरनकी एक एक घरी है ।

**सोरठा छंद**—कर कर जिनगुन पाठ जात आकारथ रे जिया । आठ पहरमे साठ घरी घनेर मोलकी । कानी कौडी काज कोड़िनको लिख देत खत । ऐसे मूरख राज जगवासी जिय देखिये ॥ **दोहा**—कानी कौडी विषय सुख, भवदु ख करज अपार । विना दिये नहि छूटि है, लेशहु दामउधार ।

**फुटकर दोहा**—माला तो करमें फिर, जीभ फिरे मुख माय । मनुवा फिरे बजारमे, वो तो सुमरन नाय ॥ १ ॥ माला जैन-नसों कहे, कहा फिरावे मोय । मनुवा क्यों नहि फेरता, मुक्त मिलावे तोय ॥२॥ आयु गले मन ना गले, इच्छाशा न गलत । तृष्णा-मोह सदा वढे, यासे भव भटकत ॥ ३ ॥ ज्यों मन विषयोंमें रमे, त्यों हो आतम लीन, क्षणमें सो शिव तिय वरे, क्यों भव भ्रमे नवीन ॥ ४ ॥ कनकपात्र बोले नही, कासो करे झननाट । बडे पुरुष बोले नहीं, हीन करे कल्लाट ॥५॥ देखो सनकी दुष्टता, नेक न आवे लाज । चाम छुलावे आपनी, परबंधनके काज ॥ ६ ॥ अरे त्रिनोला बापरे, मनके वडे घरीर । चाम छुलावे आपनी, परके ढंकन शरीर ॥ ७ ॥ कौवा कुछ नहिं लेत है, कोयल कछु नहिं देत । मीठे वचन सुनायके, जग अपना कर लेत ॥८॥ एक चरन जो नित पढे, तो काटे अज्ञान । पनिहारीकी डोरिसे, सहज कटे पाषाण ॥ ९ ॥

**बारह १२ प्रसिद्ध पुरुषोंके नाम**—छप्पै—वंदो पारस-नाथ, नमौ बलि रामचंद्र वर । कामदेव हनुमंत, प्रगट रावण मानी नर ॥ दानेश्वर श्रेयास, शीलमें सीता नामी । तप बाहुबलि नाम, भाव भरतेश्वर-

१ कपास (रुई)

स्वामी ॥ जग महादेव है रुद्रपद, कृष्णनाम हरि मानिये। द्यानत नाभि कुलकरनमें भीमबली भुज मानिये ॥ अर्थ—चौवीस तीर्थंकरोंमें तेवीसवें पार्श्वनाथ स्वामी प्रसिद्ध भये, नव बलिभद्रमें आठवें बलिभद्र रामचंद्र प्रसिद्ध भये, चौवीस कामदेवमें १८ वें हनुमान प्रसिद्ध भये, मानीपुरुषोंमें आठवां प्रतिनारायण रावण प्रसिद्ध भया। दान देनेमें हस्तनागपुरका राजा श्रेयांस और पतिव्रतानिमें सीता रानी प्रसिद्ध भई, तप करनेमें बाहुबलि प्रसिद्ध भये (एक वर्षपर्यंत कायोत्सर्ग खड़े रहे), मनके परिणामके निर्मलता विषैं आदीश्वरके पुत्र भरत चक्रवर्ति विख्यात भये (अंतरमुहूर्तमें केवल ज्ञान उपज्या), ग्यारा रुद्रोंमें पार्वतीकंत ११ वां महादेव प्रसिद्ध भया। नव नारायणमें नवमां कृष्ण प्रसिद्ध भया। द्यानतराय कहते हैं कि १६ कुलकरोंमें नाभिराजा अरु बलमें कुंतीपुत्र भीम बलि प्रसिद्ध भया।

**चौवीस तीर्थंकरोंके शरीरका वर्णन छप्पै**—पुष्पदंत प्रभुचंद्र, चंद्रसम सेत विराजै। पारसनाथ सुपार्श्व, हरित पन्नामय छाजै ॥ वासपुज्य अरु पद्म रक्तमाणिक दुति सोहै, मुनिसुव्रत अरु नेमि स्याम सुंदर मन मोहै। बाकी सोले कंचनवरन, यह विवहार शरीर युत। निहचै अरूप चेतन विमल, दरसन ज्ञान चरित्तजुत। अर्थ—आठवें चंद्रप्रभु और नवमें पुष्पदंत, इन दोनों तीर्थंकरके शरीरका वर्णन श्वेत (चंद्रसम) है; सातवें सुपार्श्वनाथ और तेवीसवें पार्श्वनाथ इन दोनोंके शरीरका वर्ण हरित पन्नासम है। छट्ठे पद्मप्रभु और बारवें वासुपूज्य इन दोनोंका वर्ण पद्मराग मणी समान लाल है। वीसवें मुनिसुव्रत और बाईसवें नेमीनाथ इनका वर्ण नीलमणी समान श्याम है, अति शोभायमान है, बाकी सोला तीर्थंकरोंके शरीरका वर्ण सुवर्ण समान है, यह व्यवहार

कर शरीरका वर्णन किया—स्तुति करी । निश्चय नय करके आ-
आत्म स्वरूपी है, चैतन्यमई है, अरूपी है, अति निर्मल है। कैसे
कैसे हैं? परमात्मा हैं, क्षायिक दर्शन, क्षायिक ज्ञान, स्वरूपाचरण
( क्षायिक चारित्र ) इनका संयुक्त रत्नत्रय करि विराजमान हैं ।

## समोसरणमें पूजाका विस्तार ।

**सवैया २३ सा**—जलचंदनअक्षतफूल ले नेवज दीपधूप फल जान । धरती धरी गिरी धरनीपर, नांहि उठावन के जुवजान । प्यासों लगी दुष्ट कोउ छूवे, बहुत लोग मसलत नहि जान नीचो कर धर ले न चढ़े, सो मलिन द्रव्य नहि ढंके सुजान । **दोहा**- इह विपरीत बचायके, सुंदर द्रव्य सुधोय । ले जिनवर पूजा करे शिव तिय वल्लभ होय ।

## पूजाके समय कैसा पुरुष चाहिये ।

**सवैया ३१ सा**—काणो अंध बुंदर कुली आखोंमें सुजान कान कटी नाक कटी भंग अंग जानिए । खोड़ो कुब्ज पंगु तोतले सुभग अरु अंगुरी न होय सेत गाठ गूंगा खांसी जो प्रमाणिये । फोडा कोड कस्त दाद खेसी अदीठ दीह, दुर्गंध भगंदर मुखे रोग आनिये । व्यसन जो सात तीन श्वास रोग नाक बहै, एते नर जीवनको पूजा मने जानिये ।

**पूजा करनेसे क्या फल मिलता है**—शार्दूलविक्रीडित छंद—ये पूजां जिननाथशास्त्रयमिनां भक्त्या सदा कुर्वते। त्रैसंध्यं सुविचित्रकाव्यरचनामुच्चारयंतो नरा ॥ पुण्याढ्या मुनिराजकीर्तिसहिता भूत्वा तपो भूषणा । ते भव्या सकलावबोधरुचिरां सिद्धिं लभंते परां ॥

**अर्थ**—जो पुरुष नाना प्रकार सुंदर काव्य रचनाको उच्चारण करके श्री जिनदेव, शास्त्र और संयमी मुनिकी पूजा सदा तीन काल भक्ति सहित करते हैं, वे भव्य जीव महान पुण्यके धारी होते हैं और तपरूप आभूपणके धारी होकर मुनीश्वरनिकी कीर्तिको पाकर केवल ज्ञान संयुक्त सुन्दर सर्वोत्कृष्ट सिद्ध पदको प्राप्त होते हैं।

**पूजाके समयका पद**—नाथ तोरी पूजाको फल पायो, मेरे यों निश्चै अब आयो ॥ नाथ० ॥ मेडक कमल पांख ले मुखमें, बीर जिनेश्वर ध्यायो। श्रेणिक गजके पग तले मूवो, तुरत स्वर्ग पद पायो ॥ नाथ० ॥ १ ॥ मैनासुंदरी सुभ मनसेती, सिद्ध चक्र गुण गायो, अपने पतिको कोढ गमायो, गंधोदक फल पायो ॥ नाथ० ॥ २॥ अष्टापदमें भरत नरेसुर, आदिनाथ मन लायो। अष्ट दरबसे पूज्या प्रभूजी, अवधि ज्ञान दरसायो ॥ नाथ० ॥ ३ ॥ अंजनसे सब पापी तिरिया, मेरा मन हुलसायो। महिमा मोटी नाथ तुमारी, मुक्तिपुरी पद पायो ॥ नाथ० ॥ ४ ॥ थक थक हारे सुरपति नरपति, आतम सीख जितायो। देवेंद्रकीर्ति गुरु ज्ञान मनोहर, पूजा ध्यान बतायो ॥ नाथ० ५ ॥

**अलग अलग कौन जीवने पूजा की**—सवैया ३१सा—माली सुता स्वर्ग लयो भव्य जीव मुक्ति गयो मेडक भी स्वर्ग थयो बैस भूत पायो है। ब्राह्मणकी कन्या परभावती जिनेंद्र पूज रत्नशेखर चक्री है जगत बशि लायो है। ग्वाल पूज देव भयो वज्रदंत अवधि लयो श्रेणीक जिनपूज राय क्षायक कहायो है। ऐसे जिन पूज अष्ट दूर कीए सर्व कष्ट अष्ट द्रव्य पूजेसे क्यों न सुख पावे है ॥ **दोहा**—जे नरनारी भावसे, पूजा मनवच कीन। पढ़े पढ़ावे भावसे, मनवांछित सुख लीन।

**राग कहरवा**—चलिये जिनेश्वर पूजिए, जाके पूजे शिव पद होय ॥ चलिये० ॥ जल गंध सुअक्षत लीजिए वामें पुष्प मिलाय ॥ चलिये० १ ॥ चरुदीपधूपफल लीजिये वाको अरघ बनाय ॥ चलिये० ॥ २ ॥ एजी सुगुरु बचन उरु आनिए, आवागमन निवार ॥ चलिये० ॥ ३ ॥ **राग होरी**—भला कब ऐसा अवसर पाऊं, भला कब पूजा रचाऊं। रतन जड़ित सुवर्णकी झारी, गंगाजल भर लाऊं। केसर अगर कपूर घिसाऊं, तांदुल धवल धुवाऊं। माल पुष्पनकी चढाऊं, भला कब अवसर पाऊ ॥ १ ॥ भला कब अवसर पाऊं, भला कब पूजा रचाऊ। षट् रस विंजन तुरत बनाके अष्टक थार भराऊं। दीपक जोत उतारूं आरती, धूपकी धूम उडाऊं श्रीफल भेंट चढाऊं ॥ भला० २ ॥ पाठ पढू अरु पूजा रचाऊ, लेकर अर्घ बनाऊं। शात छबी महाराज रूप लख, हरष हरष गुण गाऊं, करमका योग मिटाऊं ॥ भला कब० ३ ॥ बाजत ताल मृदग बासुरी लेकर बीन बजाऊं, नाचत चंद्राप्रभु पद आगे बेर बेर सिरनाऊं निछावर दरसन पाऊं ॥ भला कब अवसर पाऊं ॥ ६ ॥ याविध मंगल पूजन करके हरष हरष गुण गाऊं, सेवककी प्रभु अरज यही है, चरण कमल बल जाऊं। भला कब अवसर पाऊं ॥ ७ ॥

**नंदीश्वर द्वीपका वर्णन**। राग होरी—आयो परब अठाई, चलो भवि पूजन जाई। श्री नदीश्वरके चहुं दिसमें, बावन मंदिर गाई। एक अंजन गिरि चार दधिमुख रतिकर आठ बनाई, एक एक दिशमें ये गाई ॥ आयो परब अठाई ॥ १ ॥ अंजनगिरि अंजनके रंग है, दधिमुख दधि सम पाई, रतिकर स्वर्ण वर्ण है ताकी उपमां बर्णी न जाई, निरूपमता छबि छाई ॥ आयो० २ ॥ स्वर्ग

थानके सर्व देव मिल तहाँ पूजनको जाई। पूजन वंदन को हमरो जी, बहुतक रह्यो ललचाई। करूं क्या जान सकाई॥ आयो०॥ ३॥ यातें निज थानक जिन मंदिर तामें थाप्यो भाई। पूजन वंदन हर्षसें कीनो तनमन प्रीत लगाई। सिखर मनसा फलदाई॥ आयो परब अठाई, चलो पूजन जाई॥ ४॥

**शान्तिस्तवन**—शांति जिनं शशिनिर्मलवक्रं। शीलगुणाव्रतसंयमपात्रं॥ अष्टशतार्चितलक्षणगात्रं। नौमि जिनोत्तममम्बुजनेत्र॥ १॥ **अर्थ**—मैं श्री शांतिनाथ तीर्थंकरको नमस्कार करूं हूं। चंद्रमावत् आल्हादकारी है निर्मल मुख जिनका और जो अठारह हजार प्रकारके शील और चौरासी लाख उत्तर गुण, पंच महाव्रत और बारह प्रकार संयमके पात्र है और जिनका शरीर एकसौ आठ लक्षण कर चिन्हित है और जिनके नेत्र कमलके समान प्रफुल्लित हैं॥ १॥ **इंद्रवज्रा छंद**—पंचममीप्सितचक्रधराणां, पूजितमिंद्रनरेंद्रगणैश्च। शांतिकरंगणशांतिमभिप्सु षोडश तीर्थंकर प्रणमामि॥ **अर्थ**—मैं शांतिकी इच्छा करनेवाला श्री शांतिनाथको प्रणाम करूं हूं। जो चक्रवर्तियोंमें पांचवें और तीर्थंकरोंमें १६ में और जिनकी इंद्र और नरेंद्र पूजा करते हैं॥ **छंद**—दिव्यतरुः सुरपुष्पसुवृष्टी, दुन्दुभिरासनयोजनघोषौ॥ आतपवारणचामरयुग्मे यस्य विभाति च मंडलतेज॥ ३॥ **अर्थ**—श्री जिनेन्द्र भगवानके अशोक वृक्ष, सुरपुष्प वृष्टी, देवदुन्दुभि, सिंहासन, एक योजन प्रमाण दिव्य ध्वनि, छत्र, चामर युग्म, भामंडल, शोभते हैं। **छंद**—तं जगदर्चितशांतिजिनेंद्रं, शांतिकरं शिरसा प्रणमामि। सर्व गणायतु यच्छतु शांति, मह्य परं

पठते परमां च ॥ ४ ॥ **अर्थ**—शांतिके करनेवाले जगत कर पूजित शांति भगवानको मस्तक नमाय कर नमस्कार करु हु यह । शांतिनाथ भगवान समस्त चार प्रकारके संघको और मुझ स्तुति पाठ पढनेवालेको शांति देवो । **वसन्ततिलका छंद**—येभ्यर्चितामुकुट कुंडलहाररत्नै ; शक्रादिभि· सुरगुणैस्तुतपादपद्मा , ते मे जिना प्रवरवंशजगत्प्रदीपा । स्तीर्थंकरा सतत् शांतिकरा भवंतु । **अर्थ**—कुमार अवस्था तथा राज्य अवस्थामे जिनको इन्द्रादिक देव मुकुट कुंडलहार रत्नादिक और आभरण वस्त्रादिक कर पूजे हैं, और कुल जिनका श्रेष्ठ हैं, ऐसे तीर्थंकर निरंतर मुझको शांति करानेवाले हैं । **इंद्र वज्रा छंद**—संपूजकानां प्रतिपालकानां, यतींद्र सामान्य तपोधनानां । देशस्यराष्ट्रस्यपुरस्यराज्ञ करोति शांतिं भगवान् जिनेंद्र ॥ **अर्थ**—हे भगवान जिनेंद्र आप पूजन करनेवाले और पूजन करनेवालोंके सहायक और यतींद्र अर्थात् आचार्य उपाध्याय और सामान्य तपस्वी और देश नगरके राजाओंके विघ्नोंकी शांति करो । **छंद**—अशोक वृक्षः सुरपुष्पवृष्टि, र्दिव्यध्वनिश्चामरमासन च । भामंडलं दुंदुभिरातपत्र, सत् प्रातिहार्याणि जिनेश्वराणाम् । **अर्थ**—अशोक वृक्ष, देवनाओं कर करी हुई पुष्पवृष्टि, दिव्य ध्वनि, चामर, सिंहासन, भामंडल यह जिनेंद्र भगवान्के आठ प्रातिहार्य हैं । **स्रग्धरा छंद**—क्षेमं सर्वप्रजानां प्रभवतु बलवान् धार्मिको भूमिपालः । काले काले च सम्यक् वर्षतु मघवा व्याधियो यान्तु नाश ॥ दुर्भिक्ष चौरमारीक्षणमपिजगतामास्मभूज्जीवलोके । जैनेंद्रं धर्मचक्रं प्रभवतु सततं सर्वसौख्यप्रदायि ॥ **अर्थ**—समस्त प्रजाके क्षेमकुशल होहु और भूमिपाल अर्थात् राजा

बलवान् और धर्मात्मा होहु और समयपर यथेच्छ मेघ बरसै और व्याधिका नाश हो, दुर्भिक्ष चोर मरी जगतमें कदाचित् न होवे और समस्त जीवोंको सुख देनेवाला जिनेंद्र भगवानका धर्मचक्र सदा अखंड प्रवर्तो ॥

श्लोक—

प्रध्वस्तघातिकर्माणः, केवलज्ञानभास्कराः ।
कुर्वन्तु जगतः शांतिं, वृषभाद्याः जिनेश्वराः ॥

**अर्थ**—विध्वंस किये हैं घातिया कर्म जिन्होंने और केवल ज्ञानकर दैदीप्यमान हैं ऐसे श्रीवृषभादि जिनेश्वर जगतमें शांति करो। **अभीष्ट प्रार्थना**—प्रथमं करणं चरणं द्रव्यं नमः। **अर्थ**—प्रथमानुयोग, करणानुयोग, चरणानुयोग, द्रव्यानुयोगको नमस्कार करू हूं। **मन्दाक्रांता छंद**—शास्त्राभ्यासो जिनपतिनुतिः संगतिः सर्वदार्यैः सद्वृत्तानां गुणगणकथा दोषवादे च मौनं। सर्वस्यापि प्रियहितवचो भावना चात्मतत्वे, संपद्यन्तां मम भव भवे यावदेतेऽपवर्गः। **अर्थ**—जब तक मुझको मोक्ष न होवे तब तक मुझको यह सामग्री प्राप्त रहै। अर्थात् शास्त्रका अभ्यास रहै, जिनेंद्र भगवानकी स्तुति करता रहूं, सदा काल सत् पुरुषोंकी संगति रहे और सत्य आचरणके धारी पुरुषोंकी ही बातचीत करता रहूं, किसीका दोष कहनेके वास्ते मेरा मुंह बंद रहे। मेरा वचन ऐसा रहे जो सर्व प्राणियोंके हितरूप और प्रिय हो और आत्मतत्वकी भावना मुझमें रहे। **आर्या**—तव पादौ मम हृदयं मम हृदयं तव पदद्वये लीनं। तिष्ठतु जिनेंद्र तावत् यावत् निर्वाणसंप्राप्तिः ॥ **अर्थ**—हे भगवान्! जब तक मुझको मोक्ष न मिले तब तक आपके दोनों चरण मेरे हृदयमें बसे रहें और मेरा हृदय आपके दोनों चरणोंमें लीन रहे। **गाथा**—

अक्खर पयत्थहीणं मत्ताहीणं च जम्मये भणियं। तं खमउ णाण देवय मज्झ विदुक्खक्खय दितु । **अर्थ**–हे ज्ञानरूप देव ! मै अक्षरहीन और मात्रा हीन हू, मुझपर क्षमा करो, मै अपना अपराध क्षमा कराकर मनकी शुद्धता करू हू, मेरे ससारके दु खोंको क्षय करो ॥ **गाथा**—दुक्खक्खउ कम्मक्खउ समाहि मरणं च बोहिलाहोय । मम होउ जगत बधव तव जिणवर चरण सरणेण । **अर्थ**—हे जगत्के बाधव ! तुम्हारे चरणोंके शरणके प्रतापसे मेरे संसारी दु खोंका क्षय, कर्मोंका क्षय होवे और समाधिमरण होवे और रत्नत्रय बोधका लाभ होवे । **गाथा**–दुक्खक्खउ कम्मक्खउ बोहिलाहो सुगई गमण । सम्म समाहि मरणं जिणगुण संपत्ति होउ मज्झं । **अर्थ**—मेरे दु खोंका क्षय हो, कर्मका क्षय हो, रत्नत्रयका लाभ हो, सुगतिमे गमन हो, समाधि मरण हो, जिनेंद्रके गुणोंकी सपत्ति हो । **विसर्जन**–ज्ञानतो ज्ञानतो वापि, शास्त्रोक्त न कृत मया । तत्सर्व पूर्णमेवास्तु, त्वत्प्रसादाज्जिनेश्वर ॥ **अर्थ**—इस पूजन करनेमे ज्ञानसे वा अज्ञानतासे शास्त्रोक्त जो कुछ नही किया गया हो तो हे जिनेन्द्र! आपके प्रसादसे यह समस्त पूरणताको प्राप्त होवे । **श्लोक**–आव्हाननं नैवं जानामि, नैव जानामि पूजनं। विसर्जन नैव जानामि, क्षमस्व परमेश्वर !। **अर्थ**—हे परमेश्वर ! मैं आव्हानन नहीं जानता हूं, पूजा करना नहीं जानता हूं, विसर्जन भी नहीं जानता हूं, मुझपर क्षमा करो। **श्लोक**-आहूता ये पुरा देवा, लब्धभागा यथाक्रमम्। ते मयाभ्यर्चिता भक्त्या, सर्वे यातु यथास्थितिं ॥ **अर्थ**–हे देव ! मेरे पूर्वभावनाके संकल्प कर आह्वानन किये यथाक्रम तिष्ठे तिनको मैंने भक्ति कर पूजे, अब सम-

न्त यथास्थान जावो। भावार्थ—इस प्रकार मात्रनिमें जैसे अह्वानन किया था तैसे ही विसर्जन किया। श्लोक॥ मन्त्रहीनं क्रियाहीनं, द्रव्यहीनं तथैव च। त्वद्भक्ति न जानामि, क्षमस्व परमेश्वर।

**हजूरीपद राग सोरठ**—हूं सेवक आयो तुम शरणें, सार कीजो हमारी प्रभूजोर॥ हूं सेवक०॥ टेक॥ प्रथम तिर्थंकर आदि जिनेश्वर युगलाधर्म निवारीर॥ हू सेवक०॥ भ्रमतां भ्रमता चौगति माहीं पायो हूं सेवा तुमारीर॥ हूं सेवक०॥ छयालीस गुण तुजमें दीसे, क्षमातणो भंडार रे॥ हूं सेवक०॥ सेवकने निज दर्शन दीजो कीजो, मुझ उपगारे॥ हूं सेवक ०॥

**होरी**—नैना सफल भये हम दरसन पायो आज॥नैना०॥ रोमरोम आनंद भयो है। अशुभ करम गये भाग॥ नैना०॥ काल अनादि गयो मुझे भटकता सर्यो न एको काज॥ नैना० २॥ अब हम जनम सुफलकर मान्यो। भैटे श्री जिनराज॥ नैना० ३॥ अब कछु चाव रह्यो नहीं मेरे। हय मय रथ और पाय॥ नैना० ४॥ रामदास ए मागत है, जिन चरननको दास॥ नैना ४॥ सफल भये हम दरसन पाये आज॥ ५॥

**शांतिनाथकी बधाई**—शांतिनाथनी बधाई बाजे छे। दीनानाथनी बधाई बाजे छे। माता ऐरादेवीना जाया छे॥ शांति० टेक॥ सहनाई चौ नौबत बाजे और घनाघन गाजे छे॥ शांति०॥ इंद्राणी मिलि मंगल गावें मुनियन चौक पुरावे छे॥शांति०॥ सेवक जिनजीसे अरज करे छे, चरनसे सेवा प्यारी लागे छे॥ शांति०॥ **पद दूसरा**—घड़ी दो घड़ी मंदिरजीमें आया करो, आया करो मन लाया करो॥ घड़ी०॥ जगधंधेमें सब दिन

खोयो । कुछ तो धरममें बिताया करो ॥ घडी० ॥ ज्यावरमें सब धन खोयो कुछ तो धरममें लगाया करो ॥ घडी० ॥ कहे सुजनी सुन भव प्राणी । आवो तो मनको लगाया करो ॥ घडी दो घडी मंदिरजीमें आया करो ॥ गजल—मदमोहकी मगन पी बगन हो रहा । करना है वेहिसाब ना किताबमें कहा ॥ध्रु० ॥ देना नहीं जवाब तुझे क्या गरूर है । ये वक्त चला जायगा इसकी जरूर है ॥ १ ॥ मद० ॥ झूठ मजबके माहि तूने सिरदा लई । अपने अज्ञानसे ही तूने आपदा लई ॥ २ ॥ मदमोह० ॥ जब जडगी ज-वानी ये जाहर जहानमें । ये मोहकी मगन नहीं आनी है कममें ॥ मदमोह० ॥३॥ निज हालमें कमाल हो सम्हाल तो करो । सब साहबी तुम्हारी है बुधजन कुगा करो ॥ मदमोह० ॥ ४ ॥ गजल—ज्ञान वृज मन चेत सयाने लगन लगी फिर हटना क्यारे ॥ ध्रु० ॥ जगमें आके हिनका सौदा सस्ता महगा कर ले प्यारे ॥ ज्ञान० ॥ १ ॥ प्रेम पकर जिनराज चरनसे, ध्यान लगा फिर हटना क्यारे । ज्ञान० ॥२॥ काल अनन्ता सुख दुख पाया, उसकी याद तू कर ले प्यारे । ज्ञान० ॥ ३ ॥ बालक है सुन मन मिता, ज्ञानामृत रस पीले प्यारे । ज्ञान० ॥ ४ ॥ राग होरी—आज तन मन न्वेलत होरी । होरीरे आज तन मन न्वेलत होरी ॥ध्रु०॥ पुद्गल जुदो जुदो यह चेतन, उलझ रह्यो ए कठोरी. जैसो दधिमें माखन उलझो जल बिच कमल लखोरी, ज्ञान ऐसो सो जुदोरी ॥ आज० ॥१॥ ज्ञान बिलौनी कर ले लौनी, तासे जाय मथोरी, जो जो साहबसे मिलवो चाहे याही जतन सु करोरी, और बिन नाहिं मिलोरी ॥ आज० ॥ आठ पहरमें साठ बजत है, तामें एक गहोरी।

उनसठमें सब कारज कर लो, एकमें एक गहोरी, मान विनती एं हमारी ॥ आज० ॥ ३ ॥ या विधसे जो प्रभुको ध्यावे, पावे सुख घनोरी । दौल नमत थिर मन करके, साहबसे हिल जोगी, नाहीं और किसेरी ॥ आज तन मन खेलत होरी ॥ ४ ॥

**चोवीस महाराजकी आरती**—राग केरवामें । जय जय आरति श्री जिनदेवा, तुम चरणाम्बुज करूं नित सेवा । करूं नित सेवा करूं नित सेवा । जय जय आरति श्री जिनदेवा ॥ ध्रु० ॥ ऋषभ अजित सम्भव अभिनंदा, सुमति पदम प्रभु सुपारस चन्दा । जय जय० ॥१॥ पुष्पदंत शीतल श्रेयासा, वासपूज विमल गुण खासा । जय जय० ॥२॥ अनन्तनाथ धर्म जस उज्जल, शांति कुन्थु अरु मल्ल मुनिसुव्रत ॥ जय जय० ॥३॥ नमि नेम पारस प्रभु स्वामी, वर्द्धमान मेरा अंतर्यामी ॥ जय जय० ४ ॥ दोहा ॥ जिन मूर्तिकी आरती, पढे सुने जो कोय । आरति तुम सिर पड़ लहै, धर्मदास कहै जोय ।

## पूजनकी समाप्ति समयका पद ।

**राग कटाव**—पूरण पूजन हुवा आनंदमें । वादित्र बजे धुन लगी गगनमें । जे धुन लगी गगनमें, झुंनुंनुंनुं झुनुंनुंनुं झाज बाजती । किडीकट किडीकट ताल बाजती, थुंथुंथुंथुं गंधर्व नाचते, झुम झुम झुम झुम घुंघरू बाजते, सम तालमें मृदंग बाजते । धोंधोंधोंधों नोबत बाजे, कडकडकड़कड़ कड़धा बाजे (३) धीनाकिटधा (३) तत थ्यांग थिमिकिटधा ॥ धीनाकडधा (३), ऐसी तरेके बाजित्र बाजे, हुंह भयो मंदरके माहीं । जैजै बाणी हुई अकाशमें, जैजैजैजैजैजैजै जैजैजै ।

सुर निज धाम सिधाया हो ॥ शांति० ॥ ९ ॥ षट् दशमां तीर्थंकर जानो पंचम चक्रि कहाया हो, कंचनवरनकाय जिनवरकी दिपैकाम कुमारा हो ॥ शांति० ॥ १० ॥ दर्शनज्ञान अरू सुख वलाबल अनंत तुमारा हो । केवलज्ञान भयो जब प्रभुको धरम पथ बतलाया हो ॥ शांति० ११ ॥ समेदाचल ध्यान धारकर अष्ट करम निर्वारा हो । सेवक ऊपर महिर करीने । आवागमन निवारो हो ॥ शांति० ॥ १२ ॥

**तीन गुण धारक जीव देवलोक बराबर कथा जाता है । गाथा ।** परपरिवादेमूका, पर रमणी निरक्षणेत्यंधा । परदोषश्रवणबधिरा, ते पुरुषा देवसदृशा ॥ **अर्थ**—दूसरेकी बुराई कहनेमें गूगा है अर्थात् मुंहसे बोलता नहीं । पर रमणी परस्त्रीकू आखोंसे देखनेमें अंधा समान है, परदोष श्रवणबधिरा अर्थात् पराये दोष यानें पराये अवगुण सुननेमें कानोंसे बहिरा समान है । ये तीनों गुणवाला जीव देव समान गिना जाता है ॥ **अथ १०८ मणिका (माला) का व्योरा**—समरम समारम आरंभ=३×मन वच तन=३×कृत कारित मोदन=३×करके क्रोधादि चतुष्टय धरके=४=१०८ सत आठ जु इम भेदनतें, अघ कीने पर छेदनते इत्यादि ये १०८ और सम्यक् दर्शन ज्ञान और चारित्र ये तीन मिलकर १११ होते हैं । सो १०८ पापाश्रवके नाशार्थ और सम्यक् रत्नत्रयकी प्राप्तिके अर्थ माला नवकार गिनते हैं ।

णमोकार मंत्रमें ३५—१६—६—५—४—२ वा १ में ॐ इन ७ प्रकारके मंत्रोंमें जैसी थिरता हो उसी माफिक करना चाहिए एक जाप तो सर्व जीवको मन वचनकायकी शुद्धता करके करनेकी

जरूरत है । इसके आसन दो है । एक पद्मासन जैसे भगवानकी मूर्ति विराजमान है । दूसरा खड्गासन याने खडे खडे जाप करना ध्यान करना, ये दोनों आसन कुछ कठिन मालूम पड़ें तो अर्द्ध पल्यंकासन जिसको अर्ध पद्मासन भी कहते हैं करे । जैसे डाबा (बाया) पाव नीचे और जमणा (दहिना) पाव ऊपर इस आसनसे जाप करना चाहिए ।

**कौनसे स्थानपर ध्यान करना**—जिन गृह अथवा शून्य गृह, मठगिरि—गुफा वन, बगीचा, स्त्रीजन, पशु, बालक आदिसे दूर निर्जन स्थानमे ध्यान करना चाहिये ।

**जाप करनेके सात प्रकार**—पेंतीस अक्षरका मंत्र-णमो अरहंताणं । णमो सिद्धाण । णमो आइरियाणं । णमो उवज्झायाण । णमो लोए सव्वसाहूण ॥१॥ **सोलह अक्षरका मंत्र**—अरहंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय, साधु अर्थात् अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्याय सर्वसाधुभ्यो नम ॥२॥ **छ अक्षरका मंत्र**—अरहत सिद्ध ॥३॥ **पांच अक्षरका मंत्र**—अ सि आ उ सा । यह पंच परमेष्टीके आदि अक्षर हैं ॥४॥ **चार अक्षरका मंत्र**—अरहत ॥५॥ **दो अक्षरका मंत्र**—सिद्ध अथवा अर्ह ॥६॥ **एक अक्षरका मंत्र**—ॐ॥७॥ इसमें पंच परमेष्टीके आदि अक्षर सर्व है। जैसे अरहतका **अ**, अशरीरी अर्थात् सिद्धका **अ**, आचार्यका **आ**, उपाध्यायका **उ**, मुनिका **म**, ऐसे पाच अक्षर **अ अ आ उ म** मिलकर ओम् अर्थात् ॐ हुवा ऐसा सिद्ध है । **गाथा**—अरहंता असरीरा आइरिया तह उवज्झाया मुणिणो । पढमक्खर णिप्पण्णो ओंकारो पंचपरमेट्ठी ॥१॥

**श्रावके १७ नियम**—भोजने षटरसे पाने, कुंकुमादिविलेपने । पुष्पताम्बूलगीतेषु, नृत्यादौ ब्रह्मचर्यके ॥१॥ स्नानभूषण वस्त्रेषु, वाहने शयनासने । सचित्तं च दिशा त्याज्य, मेतत् सप्त दशानि च ॥ २ ॥ श्लोक—भोजनवाहनशयनस्नानपवित्रागरागकुसुमेषु, ताम्बूलवसनभूषणमन्मथसङ्गीतगीतेषु ॥ १ ॥

**सप्तवार एक एक रस छोड़नेकी विधि**—अडिल्ल छंद—नमक दीत शशि हरि भौम मी गेहरे। घृत बुध गुरू दूध दही भृगुपरहरे ॥ तेल तजे शनिवार वरत पाल्या गहे, इम मरजादा नेम धरे भवि निरवहे । **अर्थ**—१ रविवार ( इतवार )को नमक छोडकर भोजन करना, २ सोमवारको साक भाजी हरी वस्तुका त्याग करना, ३ मगलको गुड शक्कर मिठाईका त्याग करना, ४ बुधको घी छोडना, ५ गुरू ( बृहस्पति ) को दूध तथा दूधकी बनाई चीज न खाना, ६ शुक्रको दही छांछ मट्ठा छोड़कर भोजन करना, ७ शनिवारको तेल छोड़कर भोजन करना उचित है ।

**अथ २२ अभक्ष**—छप्पयछंद—ओरा घोर बरा निशिभोजन बहु बीजा बेंगण संधान । बड पीपर ऊंमर कठूमर पाकर फल ज्यों होय अजान ॥ कद मूल मांटी विष आमिष मधु माखण अरु मदिरापान, फल अति तुच्छ तुषार चलितरस, जिनमत ये बाईस बखांण ॥ **चोपाई**—बाईस अभक्ष जिन गाये । सोमी निशिदिन भुंजाये । कुछ भेदाभेद न पायो । ज्यों त्यों कर उदर भरायो ॥ **अर्थ**—ओला, जलेवी, रात्रिभोजन, बहुबीजा, बेंगन, अचार, पीपल, बड, ऊमर, कठूमर, पाकर, अजाने फल, कन्दमूल, माटी, विष, मांस, शहद, माखन, मद्य, छोटे फल, चलितरस, और ओस अर्थात् बरफ

ये २२ अभक्ष भगवानने कहे हैं । लौट (आटा) की मरजाद—दोहा ॥ चौमासे दिन तीनकी, सीत सात दिन जोय । ग्रीष्म समय दिन पाचकी यह मरजादा होय ॥

**संतोष कहां करना**—श्लोक—संतोष त्रिषु कर्तव्य स्वदारे भोजने धने । त्रिषु नैव न कर्तव्यो दाने चाध्ययने तप ॥

**तीर्थंकरके गणधरोंकी संख्या**—छप्पय छंद-चौरासी, अस्तनवे, पाचसत, इसौ, इकोत्तरी, सौ सोलह, सौ ग्यारह, पचाणु, त्राणु, अठ्यासी । इक्यासी, सत्तरसात, छचासठ, पचपन, हीसे । पचास, चालिस होय, छत्तीस, पैंतीस, तीसे । अठाईस अठारह सतरह, ग्यारह दस ग्यारह कहे । चौवीसोंके गणधर सबे, चौदासौ बावन कहे ।

**शीलकी नव बाड़**—कवित्त—तियथलवास प्रेम रुचि निरखन दे परिछय भाषन मधु बैन, पूरव भोग केलरस चिन्तन गुरु आहार लेन चित चैन । करि शुचि श्रृंगार बनावत तिय परजंक मध्य सुख सैन मनमथ कथा उदर भर भोजन ए नव बाड जानि मन जैन ।

**मुनि महाराजका कुटुंब परिवार**—काव्य-धैर्यं क्षमा पिता च जननी, माता सु संयमम् । सत्य सुपुत्र दया च भगनी वैराग गृहनी । सय्या सुभूमि दिगोपवशनं ज्ञानामृत भोजनं । हे भव्यान् कुटुंब कम्मक्षयं वियोगिन ।

**श्वेताम्बरकी उत्पत्ति**—छप्पय छंद-नव कोटि मारवाड़ नगर पाल्हणपुर सोहिये, देश पड्यो दुकाल बरस तो बारन लहिये । भ्रष्ट थया आचारज, घर घर भिक्षा मांगी, ए शुं काम, धरमनी आज्ञा भागी इम करतां ऊबड़ो हुवो, साधु एक त्यहां मुवा । संवत एक बिडोत्तरे (१०२) दिगम्बरसे श्वेताम्बर थया ।

**यज्ञोपवीत बदलनेका मंत्र**—ॐ नमः परमशान्ताय शान्तिकराय पवित्र कृतायार्हं रत्नत्रयस्वरूपं यज्ञोपवीतं दधामि मम गात्रं पवित्रं भवतु अर्हं नमः स्वाहा ।

**पंच परमेष्ठी तिलक स्थान**—अर्हं ति ललाटे च सिद्धे च हृदये तथा आचार्यो शोभने कंठे, पाठके दक्षिणे भुजे । साधुश्च वाम भागेषु, पंचस्थाने प्रकीर्तितम् ।

**तेरापंथीकी उत्पत्ति**—पंडित बखतरामजी कृत बुद्धि-विलास ग्रंथमें—अनेक गच्छोंका वर्णन करते हुये कहा है—दोहा—इस ही गच्छमें निकस्यौ, नूतन तेरहपंथ । सोलहसे तेरासीए, सो सब जग जानंत ॥ ६२१ ॥ विक्रम संवत् १६८३ में तेरापंथकी उत्पत्ति जयपुर नगरमें हुई है ।

**दश कुदान**—दोहा—गो गजरथ दासी तनु, वनिता ने क्ली गेह । हेम तुरग गौ तनु, तिलदान दस एह ।

**सुदान**—दोहा—आहारदान प्रथमो कह्यो, औषध दूजो-दान, शास्त्रदान तीजो सही. अभय चतुर्थ प्रमाण ॥१॥ यश लीजो संसारमें, कीजो परउपकार । दया धर्म चित राखजो, यही चलेंगे लार ॥ २ ॥

**चौवीस कामदेव**—(अत्यंत रूपवानपुरुष) १ बाहुबली, २ प्रजापती, ३ श्रीधर, ४ दर्शनभद्र, ५ प्रसेनचन्द्र ६ चंद्रवर्ण, ७ अग्नीयुक्त, ८ सनत्कुमार, ९ वत्सराज, १० कनकप्रभ, ११ मेघप्रभ, १२ शांतिनाथ, १३ कुंथुनाथ, १४ अरहनाथ, १५ विजयराज, १६ श्रीचंदजी, १७ नलराजा, १८ हनुमंत, १९ बलिदान, २० वसुदेव, २१ प्रद्युम्न, २२ नागकुमार, २३ जीवंधर,

निगोदको संदेशो बेग आयो है। खाय चलो गांठिको कमाई कौड़ी एक नाहीं तो सो मूढ दूसरो न दूजो कहूं पायो है। पूरब ही पुन्य कहूं किये हैं अनेक विधि ताको फल उदे आयो नर देह पाई है। इहां आये विषे रस लाग्यो अतिनीको तोह, ताके संग केलि करी बहु निधि पाई है। अब कहां गती है है चिदानंद राम चलवेकी थिति सांज भोर निकट आई है। साथ कौन सकलनको कछू लेत मूढ आगे कहां तोहि मुख सेज ईईको बिछाई है॥ **दोहा**—दो दो लोचन सब धरे, मन नही मोल कराय। सम्यकदृष्टा जौंहरी, बिरलो यह जग माय।

**बुढ़ापा सवैया ३१ सा**—बालपने बाल रह्यो पीछे गृह भार बह्यो लोक लाज काज बाध्यो पाप न कोढे रहे। अपनो अकाज कीनो लोकनमे यश लीनो, परभौ बिमार दीनो विषै बस जे रहे। ऐसे ही गई बिहाय अलपसी रही आयु नर परजाये यह अँधकी बटेर है। आये सेत भैया अब काल है अवैया अहो जानरे सयाने तेरे अजौं हू अँधेर है॥ **राग उपदेशी**—मेरी मेरी करतां जनम गयोरे-जनम गयो कछु थिर नां रह्योरे॥ तेरी० ध्रु०॥ गर्भ बास तेने कौल कियो सो बाहर आये भूल गयोरे॥ तेरी०॥ बालकपन खेलनमें खोयो ज्वानीपन तिरिया संग धायोर। तेरी मेरी करता करतां सारो जनम वातोंमें गयोरे॥ २॥ वृद्ध हुवो जब कपन लागो कभी न लियो तुने श्रीजीको नाम रे॥ तेरी मेरी० ३॥ ज्ञान कहे जिनराज आरा हो जनम मरण भय दूर टरेरे॥ तेरी मेरी० ४॥

नव गाठ याने नव रकमकी जाप करनेकी माला (नकारवाली) होती है-**चोपाई**—प्रथम फटिक मणीकी माल, रजत सुवर्ण सुरंग प्रवाल, जीहा पोता रेशम जाण, कमल बीज अरु सूत बखाण।

**तिलक ६ प्रकार-श्लोक**—अर्धचंद्रार्धचन्द्रादि पीठ-चक्र तथैव च । तिलक चेति षोढा स्यात् । चंदनेन प्रकीर्तनं ।

**जलगालन क्रिया**—श्लोक-मुहूर्त गलित तोय, प्रासुक प्रहरद्वय । उष्णोदकमहोरात्रं पश्चात्सम्मूर्छन भवत् ॥ १ ॥

**अडिल्ल छंद**—छाणो पाणी एक मुहूर्त जोग्य है प्रासुक कियो प्रहर दोइ सु विवेक है । अग्नि कियो जो उष्ण रहे वसु जाम है । मर्यादा उपरांत जीव हु ताम है ॥ **अर्थ** ॥ मात्र छाना हुवा पानी एक मुहूर्त पर्यंत कामकाजमें लेना उपरांत उसमें सन्मूर्छन जीव उत्पन्न हो जाते हैं । प्रासुक-छाने हुवे पानीमें लवंगादि चूर्ण अथवा अन्य कषायली वस्तु डाली हो तो वह प्रासुक जल दो प्रहर पर्यंत कामकाजमें लेना, पश्चात् सन्मूर्छन उत्पन्न हो जाते हैं । छाना हुवा जल उसी वक्त, कडक तपाया हो वह जल एक दिन और एक रात्रितक कामकाजमें लेना, २४ घंटे बाद फिर उसमें सन्मूर्छन जीव उत्पन्न हो जाते हैं ।

**जिन प्रदक्षिणा फल**—**श्लोक**—यानि यानि कानीव पापानि पूर्व जन्मनि, तानि तानि च नश्यन्ति प्रदक्षिणे पदे पदे ।

**नित्य पाठ**—भक्तामरमिधंस्तोत्र, तथा कल्याणमंदिरं । एकीभावं च भूपालं, विषापहरणं तथा ॥ १ ॥ सहस्रनाम देवस्य स्तोत्रं सर्वोत्तम किल । स्थानं तत्वार्थशास्त्रस्य. मनन्तत्वसमन्वितं ।.२॥ एतानि सप्त नामानि, ये पठति जिनालये । स्थान लभते सौख्य स्य नात्र संदेहकारण ॥ ३ ॥

**जोतिष मंडलकी ऊंचाई**—छप्पै छंद—सातशतक अरु नवे तासुपर तारे राजे । ता ऊपर दश भानु, असीपर चन्द्र

विराजे । चार नखत, बुध चार, तीनपर शुक्र बतायो । तीनगुरू कुज तीन तीनपर शनी ठहरायो । इम नौसे जोजन भूमिसे, जोतिष चक्र बखानिये । इकसौ दस जोजन गगनमें, फैलि रह्यो परमानिये ॥

अर्थ—चित्र पृथ्वीसे ७९० योजन उचाई पर सब तारोंके विमान है उसके उपर ९ योजन ऊंचे पर केतुका विमान है, अर केतुके विमानसे १ योजन ऊंचा सूर्यका विमान है सूर्यसे ८९ योजन ऊपर राहुका विमान है, राहूसे १ योजन ऊपर चंद्रका विमान है, सूर्यचद्रके विमान अति (शुक्ल) वर्णके है अर राहू केतूके विमान नीलवर्णके हैं। जिस वक्त सूर्य अरु केतूके या चंद्र अरु राहुके विमान बराबर चलते हैं,उस वक्त ऊपरके विमान छिपे जाते हैं (नीचेवालेको नही दीखते) इसीसे ग्रहण कहा जाता है। चद्रमासे ४ योजन ऊपर अठाइस नक्षत्रोंके विमान हैं। नक्षत्रके ४ योजन ऊपर बुधका विमान हैं। बुधसे ३ योजन ऊपर शुक्रका विमान है। शुक्रसे ३ योजन ऊपर गुरु (बृहस्पतिका) विमान है। गुरुसे ३ योजन ऊपर कुज (मंगल)का विमान है। मंगलसे ३ योजन ऊपर शनिका विमान है। चित्रा पृथ्वीसे भद्रशाल बनसे शनिके विमान तक नवसे ९०० योजन उचाई हैं। भूमिसे ७९० योजन उंचाई तक शून्य आकाश ही है अरु इसके ऊपर अर्थात् तारेके विमानसे शनिके विमान तक ११० योजनमें ज्योतिषमंडल फैल रहा है। अढाई द्वीपमें जितना ज्योतिषमंडल है तितना ध्रुवके तारे बिना मेरु पर्वतको ११२१ योजन छोड दूरसे प्रदक्षिणा करते हैं—रात्रि दिन भ्रमण करते हैं।

१ ग्रहण उसे कहते हैं। उस वक्त अन्यमती लोग स्नान करते हैं, दान करते हैं, ऐसा जैनधर्मीको करनेकी जरूरत नहीं है।

किंचित विश्रांति नहीं है। अरु अढाई द्वीप विना असंख्यात द्वीप-समुद्रके सब ज्योतिषमंडल हैं वे जहाके तहा अवस्थित ( स्थिर ) हैं तहां रात्रि दिनका भेद नही है। अढाई द्वीपके वाहर मेरु पर्वत नहीं है। सर्व जोतिष मंडलके विमान अनादि कालके हैं अरु अनत कालतक रहेंगे, इनका अत (नाश) नहीं है, परन्तु ज्योतिषी विमानमे जो देव हैं उनकी जघन्य आयु १०००० और उत्कृष्ट १ पल्यके आठवें भाग मात्र है। वह पूरा होय जब उनका अंत (काल) होय, तब तत्क्षण कोई मिथ्यादृष्टी जीव मिथ्या तीर्थ-यात्रा करके भ्रमनेवाला मरके ज्योतिषीदेव होय तहां उपजता है। सम्यक्ती जीव भवनत्रक ( भवनवासीदेव, व्यंतरवासीदेव, ज्योतिषी देव ) में नहीं उपजते हैं। सम्यक्ती स्वर्गमे मुख्य देव होय हैं। वाहनके देवमे सेवकदेवमें नहीं होय हैं। **भावार्थ**—ज्योतिषी-देव सम्यक्त ग्रहण करि सके परन्तु सम्यक्ती जीव मरकर ज्योतिषीमें नहीं उपजे है। जिस ज्योतिषी देवको सम्यक्त हुआ है सो अपने विमानके अकृत्रिम जिन चैत्यालयकी प्रतिमाकी पूजा स्तुति वंदना भक्ति करते हैं। अर जिसको सम्यक्त नहीं वे हुआ नहीं करते है।

**अढाई दीपके ज्योतिषमंडलकी संख्या**—कवित्त—
एक चद्र एक सूर्य अठासी, ग्रह नक्षत्र अठाइस जान। छ्यासठ सहस पिचहत्तर नवसौ, कोडा कोड़ी तारे मान। इनसो वत्तिस चंद्र यही विधि, ढाई द्वीपमध्य परवान। सब चेताले प्रतिमा मंडित, वदन करौं जोरि जुगपान। **अर्थ**—जोतिषी देव पांच प्रकारके (चंद्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, तारे) हैं, उनमें चंद्र इन्द्र है। अरु सूर्य प्रतींद्र है। १ चंद्र, १ सूर्य,

८८ ग्रह, २८ नक्षत्र, ६६९७५ कोटाकोटी ( कोट संख्यको कोट संख्या गुनना उसको कोटाकोटी कहते हैं ) तारे हैं, ये सब एक चंद्रमाका परिवार है, ऐसा ही सब चंद्रमाका परिवार है, सो सबका हिसाबसे जानना। अढाई द्वीपमें १३२ चंद्र अरु १३२ सूर्य हैं। इसका हिसाब आगेके कवित्तमें है तहांसे देख लेना। सब ज्योतिषी देवोंके विमानोंमें एक १ अकृत्रिम जिन मंदिर है उन प्रत्येक मंदिरोंमें १०८ रत्नमयी पद्मासन अति सुंदर जिन प्रतिमा हैं तिनको मैं दोनों हाथ जोड़कर नमस्कार करता हूं।

**सब द्वीप समुद्रके चंद्रमाकी गिन्ती**—सवैया ३१ सा—जंबूद्वीप दोय चद्र, लवणांबुधीमें चार, धातु खंड बारे, कालोदधि बीयालीस हैं। पुष्करके भाग दोय, इधर बहत्तरि हैं उधर बारहसों चौसठ भाखे जगदीस हैं। पुष्कर जलधिसार दोसत ग्यारह हजार आगे आगे चौगुने बखाने जगदीस हैं। जेते लाख तेते बढ़े दूने दूने अधिक हैं, सब असंख्य चैत्याले बंदन मुनीस हैं।

**अर्थ**—जंबुद्वीपमें २ चंद्र, लवण समुद्रमें ४ चन्द्र, धातकी खन्डमें १२ चन्द्र, कालोदधिमें ४२ चन्द्र है। पुष्कर द्वीपमें मानुषोत्तर पर्वत पड़ा है मानुषोत्तर पर्वतके इस ओर ७२ चंद्र हैं इहातक अढाई द्वीप है, इसीमें १३२ चन्द्र हैं। अरु मानुषोत्तरके उस ओर ( अर्ध पुष्करमें ) १२६४ चन्द्र हैं। अर पुष्कर समुद्रमें ११२०० चन्द्र हैं। उससे आगे आगे समुद्रसे चौगुने समुद्रमें हैं अर द्वीपसे चौगुने द्वीपमें हैं, ऐसे असख्यात द्वीप समुद्र तक जानना इन असंख्यात सब विमानोंमें अकृत्रिम जिन चैत्यालय है तिनमेंके जिनबिंबको मुनि सदा बंदन करते हैं।

नौसे अडताळिस। व्यंतर ज्योतिष अगणित सकल चैत्यालय प्रतिमा नमों। आनंदकार दुखहार सन, फेर नहीं भव बन भ्रमों।

अर्थ—तीन लोकमें अकृत्रिम जिन चैत्यालय आठ क्रोट, छप्पन लाख, सत्तानवे हजार च्यारसे इक्यासी हैं। व एक २ मंदिरमें एक एकसौ आठ जिन प्रतिमाजी हैं। सबका जोड़ करिये तब ९२५५३२७९४८ नवसे पच्चीस कोटि, त्रेपनलाख सत्ताईस हजार नवसे अडतालीस, जिन प्रतिमा अकृत्रिम हैं, तिनको नमस्कार करूँ हूँ।

अष्ट प्रकारके व्यंतर देव—किन्नर, किंपुरुष, महोरग, गंधर्व, यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच हैं, इनके भवनमें असंख्यात अकृत्रिम जिन चैत्यालय हैं, अरु ज्योतिषी देव पांच प्रकारके चंद्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, तारा हैं, इनके विमानमें असंख्यात अकृत्रिम जिनचैत्यालय हैं, तिनमेंके असंख्यात जिनप्रतिमाओंको वंदू हूँ। कैसी हैं जिन प्रतिमा आनंदकी करनहारी हैं। अरु सब दुःखका नाश करनेवाली हैं, इनकी वंदनासे संसार वनमें भ्रमण होय नहिं।

नोट—तीन लोकमें अकृत्रिम जिन चैत्यालय हैं इनकी पूजा करना हो तो, जिन मंदिरमें आह्वानन करके पूजा करना। पृथ्वीकी व सूर्यादि ग्रहकी पूजा करना सो मिथ्यात्व है।

चौदह कुलकर—१ प्रतिश्रुति, २ सन्मति, ३ क्षेमंकर ४ क्षेमंधर, ५ सीमंकर, ६ सीमंधर, ७ विमलवाहन, ८ चक्षुष्मान, ९ यशस्वी, १० अभिचंद्र, ११ चंद्राभ, १२ मरुदेव, १३ प्रसेनचंद्र, १४ नाभि नरेंद्र।

५ नरसिंह, ६ पुंडरीक, ७ दत्तदेव, ८ लक्ष्मण, ९ कृष्ण।

**प्रतिवासुदेव** (प्रतिनारायण)—१ अश्वग्रीव, २ तारक, ३ मेरक, ४ निशुंभ, ५ मधुकैटभ, ६ प्रल्हाद, ७ बली, ८ रावण, ९ जरासिंधु।

**नव बलभद्र** (नव नारायणके मंत्री)—१ विजय, २ अचल, ३ धर्मप्रभ, ४ सुप्रभ, ५ सुदर्शन, ६ नंदि, ७ नंदमित्र, ८ रामचंद्र, ९ पद्म (बलिभद्र)।

**नव नारद**—(कलहको उपस्थित करनहारे)—१ भीम, २ महा भीम, ३ रुद्र, ४ महारुद्र, ५ काल, ६ महाकाल, ७ दुर्मुख ८ नरकमुख, ९ अधोमुख।

**ग्यारह रुद्र** (महादेव सरीखे क्रोधी तपस्वी)—१ भीम, २ जितशत्रु, ३ रुद्र, ४ विश्वानल, ५ सुप्रतिष्ठ, ६ अचल, ७ पुंडरीक, ८ अजितधर, ९ जितनाभि, १० पीठ, ११ सात्यकी,

**सात नरकोंकी पृथिवियोंके नाम**—१ रत्नप्रभा, २ शर्कराप्रभा, ३ बालुकाप्रभा, ४ पंकप्रभा, ५ धूमप्रभा, ६ तमप्रभा ७ महातमप्रभा।

**सात नरकोंके नाम**—१ घम्मा, २ वंशा, ३ मेघा, ४ अंजना, ५ अरिष्टा, ६ मघवी, ७ माघवी।

**सोलह स्वर्ग**—१ सौधर्म, २ ईशान, ३ सनत्कुमार, ४ माहेंद्र ५ ब्रह्म, ६ ब्रह्मोत्तर, ७ लांतव, ८ कापिष्ट, ९ शुक्र १० महाशुक्र, ११ सतार, १२ सहस्रार, १३ आनत, १४ प्राणत, १५ आरण, १६ अच्युत।

**चौदह नदी**—१ गंगा, २ सिंधु, ३ रोहित, ४ रोहिता-

आजीविकाभय, ४ चोरभय, ५ मरणभय, ६ वेदनाभय, ७ अकस्मात्भय।

## चंद्रगुप्त राजाको दीखे हुवे १६ स्वप्न और उसका फल।

स्वप्न १—कल्पवृक्षकी फांदी टूटी हुई देखी।

फल—कोई भी राजा दीक्षा लेगा नहीं।

स्वप्न २—सूर्यका अस्त देखा।

फल—पंचम कालमें अंगपूर्वका ज्ञान न रहेगा।

स्वप्न—३ चंद्रमामें चलनीसम छिद्र देखे।

फल—जिनशासनमें अनेक मतभेद होंगे।

स्वप्न ४—बारा फणका सर्प देखा।

फल—बारा बरसका भारी दुष्काल पड़ेगा।

स्वप्न ५—देवोंका विमान पलटते देखा।

फल—पंचम कालमें चारणादि मुनि और विद्याधर आवेंगे।

स्वप्न ६—घूरेपर कमलोत्पत्ति देखी।

फल—वैश्य लोक मात्र जैनधर्माचरण करेंगे।

स्वप्न ७—भूत वृंदोंको नाचते देखा।

फल—इस पंचम कालमें मनुष्य चंडी मुंडी भैरों आदि नाना-प्रकारके कुदेवोंकी सेवामें अनेक जीवोंकी हिंसा करेंगे।

स्वप्न ८—सोन कीड़ा (जुगनू) चमकता हुवा देखा।

फल—जैन धर्म सम्यक् सविस्तार न रहते मिथ्या धर्मका फैलाव ज्यादा रहेगा।

स्वप्न ९—सरोवर बहुत करके सूखा हुवा देखा परंतु एक बाजू थोडा जल दिखाई दिया ।

फल—जिस ठिकानेमें जिन कल्याणक हुवे हैं उस ठिकानेमें धर्मकी अति क्षीणता रहेगी ।

स्वप्न १०—कनकपात्रमें कुत्तेको क्षीर खाते हुवे देखा ।

फल—उत्तम कुलमें रहनेहारी लक्ष्मी नीच कुलमें वास करेगी ।

स्वप्न ११—हाथी पर वानर (लंगूर) बैठा हुआ देखा ।

फल—पंचम कालमें नीच लोक राज्य करेंगे—क्षत्रिय राजा कोई न रहेगा ।

स्वप्न १२—समुद्र मर्यादा छोडता दीखा ।

फल—पंचम कालमें राजा लोक अन्याय और अनीतिसे भ्रष्ट हो पर वित्त कलत्रादि हारक होंगे ।

स्वप्न १३—महारथमें गायके बच्चे जुते हुवे देखे ।

फल—वृद्ध कालमें दीक्षा पालन न होगी और तरुणाईमें कचित् कोई दीक्षा लेगा ।

स्वप्न १४—राजपुत्र ऊंट पर बैठा हुआ देखा ।

फल—राजा लोक धर्म और दया न करके हिंसा करेंगे ।

स्वप्न १५—रत्न राशिमें मिट्टी (धूल) मिली हुई देखी ।

(फल) —राजा लोक निर्ग्रंथ मुनिका द्रोह करेंगे, और यति लोकोंमें परस्पर स्नेह न रहेगा ।

स्वप्न १६—दो काले हाथी टक्कर खेलते देखे ।

(फल)—मेघोंसे वर्षा कम होगी और मुनि सग्रन्थ हो जावेंगे ।

इति ।

जैन धर्मी लोगोंको व्रतके समय अन्तराय वर्जित भोजन करना चाहिये।

**दृष्टिके अंतराय**—हाड़, मांस, पू, रक्त याने लहू, और गीला चमड़ा, विष्टा, मरा प्राणी; इसमेंसे एक भी दृष्टिगोचर हो तो भोजनका त्याग करना।

**स्पर्शके अंतराय**—बिल्ली, कुत्ता तथा कोई भी पंचेंद्रिय पशु, सूखा चमड़ा, अमंगल (ऋतुवती) स्त्री वा नीच पुरुष स्त्री इनके स्पर्श होनेसे भोजन त्याग करना।

**कानसे सुननेके अंतराय**—देवकी मूर्ति भंग होगई। संत गुरूको दुष्टोंने दुःख दिया। शास्त्रजीका नाश हुआ और हिंसामय वचन कोईने कहा। इसमेंसे एक भी भोजन समय सुननेमें आया तो भोजनका त्याग करना। जो पदार्थ अपनेको खानेका त्याग है और वह पदार्थ विस्मरणसे खानेमें आ गया तो स्मरण होते ही भोजन त्याग करना चाहिये।

**व्रतधारीको वर्ज्य वस्तु**—मौनसे भोजन करना, ब्रह्मचर्यसे रहना, जमीनपर सोना, सचित्त वस्तु [पत्ता, भाजी (तरकारी) कच्चे फल] नहीं खाना, व्यापार धंधा छोड़ देना, किसी प्रकार पापाचरण नहीं करना, राग द्वेष छोड़ना; निदान (विषय सुखकी इच्छा) न करना, इस भांति नियम रखनेसे स्वर्गसुखकी प्राप्ति होकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्ति होगी। भोजनमें कंकर निकलनेसे मुनीश्वर अंतराय पालते हैं, कंकरका अंतराय गृहस्थ श्रावकोंको नहीं है। अंतराय आनेसे मुनीश्वर जल भी पीते नहीं और गृहस्थ श्रावक जल पीते हैं।

## महादेव (शिव) किसको कहते हैं।

लावणी।

है देवनका देव निरंजन निराकार कैलाशपति। नमस्कार हम करते जिनको, ऐसा शिव है सुनो मति ॥ टेक ॥ नहीं मुंडकी माल गलेमें, नहीं अंगसे खाख जले। माथे चंद्रमा नहीं है जिनके। नहीं जटोंसे गंग बहे। सर्पनके नहीं भूषण वस्तर, नहीं नार है पारवती॥ नमस्कार० ॥१॥ नहीं राग नहीं दोष बैर नहिं प्रीति किसीसे रखते हैं। क्रोध मान माया नहीं जिनके, लोम रंच नहीं रखते हैं। ना मांगे ना जांचे किसीसे, हैं उदास संसार गति। नमस्कार० ॥ २ ॥ नहीं बेलपर चढे भूत बेताल नहीं जिनके संगे। झूठ वचन नहीं कहे नशा नहीं करे पियें नाही भंगे। नमस्कार नहीं करे किसीको वे स्वामी त्रैलोकपति ॥ नमस्कार ॥ ३ ॥ नहीं जनम नहीं मरन जरामृत :कालजालसे रहिते हैं, सदा सुखी शिवपुरके राजा शिवरमणीसे रमते हैं। चार चौकका छंद हमारा गंगाधर कहे सुनो मती ॥ नमस्कार० ॥ ४ ॥

## दूसरी लावणी ॥

भक्त भंजन नमो निरंजन जै स्वामि त्रैलोकपति। शत इंद्रन कर पूजनीक जो सुरपति नरपति नागपति ॥ टेक ॥ रत्नत्रयकी माल गलेमें कर्म अंगकी खाक जले। जटा शीस गंगाकी धारा ध्यान चंद्रमा माथ धरे। तपके भूषण हैं अति पावन सुमत नार है पारवती ॥ शत० १॥ हित मित बोले बचन मित्र सम भाव समीसे रखते हैं क्रोध मान मायाको त्यागे लोम रंच नही रखते हैं। बनमें धाम नहीं काम जिन्होंको है उदास संसारगति ॥ शत०

२ ॥ नहीं बेलवे चढे भूत वेताळ धर्म दस है संगी । तनकी कुंडी मनका घोंटा अनुभव रस पीते भंगी । भवसमुद्रतारण जगमें जाहिर है स्वामी त्रैलोकपति ॥ शत इंद्रनकर पूजनीक जो सुरपति नरपति नागपति ॥ ३ ॥ ऐसा स्वामी आदीश्वर है जो कवि गावे उनका गुण । अपरंपार है महिमा जिनकी तीन लोकके वे राजान् कहते लक्ष्मणसिंघी सभामें वे स्वामी कैलाशपति ॥ ५ ॥ शत इंद्र०

## महामुनिराजका पद।

राग आशावरी

सोहे जैनका रागी अवधु सोहै जैनका रागी, जाकी सुरति मुक्तसे लागी, अवधू० ॥ साधु श्रेष्ठ करमसु रूठे रतन तीन रखवाला । सोहं सबका धागा साधे, जपे अजपा माला ॥अवधू० १॥ गंगा जमना मध्य सरस्वती, अधर बहे जलधारा। करी स्नान मगन है बैठे, तोड़ कर्मदल भारा अवधु० ॥२॥ आप अभ्यंतर जोतिविराजे, बंकनाल है मूला । पश्चिम दिशाकी खिड़की खोलो, तो बाजे अणहदतुरा ॥ अवधु० ३ ॥ पंचभूतका भर्म मिटाया छट्टे माहीं समाया, विनय प्रभुसे जोत मीली जब फिर संसारन आया ॥अवधु ० ४॥

## पद दूसरा।

राग आशावरी

वैराग बेटा जाया वाने खोज कुटुंब सब खाया ।अवधु०। जेने ते खाई ममता माया, सुखदुख दोनों भाई। काम क्रोध दो मंत्री खाये, खाई तृष्णा बाई। अवधु० १॥दुरमति दादी मत्सर दादा, मुख देखत ही मुआ मंगलरूपी बधाई बाजीये जब बेटा हुआ ॥अवधु० २॥ पुन्य पाप पडोसी खाई, मान काम दोउ मामा, मोह नगरको राजा खायो, पीछे

न्यग्नाचर्याविवो निषद्याख्यौ। द्वाविंशतिरप्येते परिषोढव्याः परीषहाः सततम्। संक्लेशमुक्तमनसा संक्लेशनिमित्तभीतेन।

अलग (जुदे जुदे) नाम।

क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, नग्नता, याचना, अरति, अलाभ, मच्छरादिकोंका काटना, कुवचन, रोगोंका दुःख, शरीरकामल, तृणादिकका स्पर्श, अज्ञान, अदर्शन, प्रज्ञा, सत्कार पुरस्कार, शैय्या, चर्या, वध बन्धन, निषद्या, स्त्री। भावार्थ—उपर्युक्त बावीस परीषहोंका जीतना मुनियोंका परमकर्त्तव्य है। इन परीषहों अर्थात् उपसर्गोंके सहनेसे मुनि अपने मार्गमें निश्चल रहता है, और क्षण क्षणमें अनन्त कर्मोंकी निर्जरा करता है। इन परीषहोंके सहनेमें किसी प्रकार कायरता धारण नहीं करना चाहिये। यदि चित्त किसी प्रकार कायर होनेके सन्मुख होवे तो वस्तुके यथार्थ स्वरूपका विचारकर (जैसा प्रत्येक परीषहके वर्णनमें बतलाया जावेगा) उसे उसी समय सुदृढ करना चाहिये, परीषहोंका जय किये बिना चित्तकी निश्चलता नहीं होती चित्तकी निश्चलता बिना ध्यानावस्थित नहीं हो सक्ता, ध्यानावस्थित हुए बिना कर्म क्षय नहीं होसकते और कर्मोंके दग्ध हुवे बिना मोक्षकी प्राप्ति असंभव है। अतएव मोक्षाभिलाषी और संसार दुःखसे भयभीत मुनियोंका पूर्णतः और गृहस्थोंका यथाशक्ति परीषह जय करना परम कर्त्तव्य है।

१ क्षुधापरीषह जय—भूखकी वेदना होनेपर उसके वशवर्ती न होकर दुःख सह लेनेको कहते हैं। जिस समय मुनिको क्षुधाकी तीव्र वेदना होवे उस समय उन्हें सोचना चाहिये कि हे जीव! तूने अनादि कालसे संसार परिभ्रमण करके अनंत पुद्गल सपु-

होंका भक्षण किया है तो भी तेरी भूख न गई। तूने नरक गतिमें ऐसी तीव्र क्षुधा वेदना सही है कि जिसको सुनकर चकित होना पड़ता है अर्थात् तुझे वहां सुमेरू पर्वतकी बराबर अन्नराशि भक्षण करने योग्य क्षुधा थी परंतु एक कण मात्र भी नहीं मिलता था। मनुष्य तियचगतिमें बंदीग्रहमें पड़े २ तूने अनंतबार क्षुधा सहन की है। फिर अब मुनिव्रतको ग्रहण करके अत्यंत स्वाधीन वृत्तिको धारण करते हुवे भी तू इस अल्प वेदनासे कायर होता है। देख, अन्य मुनीश्वर पक्षोपवास, मासोपवास, कर रहे हैं उन्हें क्षुधाका दुःख नहीं है फिर तुझे क्यों होना चाहिये। तुझे अब अनन्तबार किये हुवे भोजनकी लालसा छोडकर ज्ञानामृतका भोजन करना चाहिये इत्यादि विचारकर क्षुधाजनित दुःखको सह लेना सो क्षुधापरीषह जय है।

**२ तृषा परीषह जय**—प्यासकी असह्य वेदना होनेपर उसके वशीभूत होकर जलपानादिक न करके दुःख सह लेनेको कहते हैं। गीष्म ऋतुमें गिरि शिखरपर आरूढ़ मुनिको उपवासोंकी तीव्र उष्णतासे जिस समय तृषा वेदना होती है उस समय वे विचारते हैं—हे जीव! तूने संसारमें अनेक बार जन्म धारण करके अनेक वार अनेक गतिमें अतिशय दुःसह तृषा वेदनाका सहन किया है फिर इस थोडीसी वेदनासे कायर क्यों होता है? मुनिकी स्वतंत्र सिंहवृत्तिका आचरण करके कायर होना लज्जाकी बात है। जगत् पूज्य इस मुनि अवस्थामें जगत दुर्लभ ज्ञान पीयूष (अमृत) का पान कर॥ २॥

**३ शीत परीषह जय**—शीतका कष्ट सहन करनेको कहते हैं। जिसमें समीर झकोरोंसे जगत्के जीवोंका शरीर थरथर

कांपने लगता है। सरोवरोंका जल जिसके मारेसे पत्थर (बर्फ) हो जाता है। हरित वृक्षोंके समूह तथा कमल वन जिस तुषारसे दग्ध हो जाते हैं, तब अग्नि ताम्बूलादि उष्ण पदार्थोंका सेवन करते हुए भी मनुष्य घरमेंसे बाहिर नहीं हो सके ऐसी हेमंत ऋतुमें सरित सरोवरादि जलाशयोंके किनारे कायोत्सर्ग अथवा पद्मासन स्थित मुनिवरोंको जब शीत सताता है, तब वे विचार करते हैं:— हे जीव! तूने छठवें सातवें नरकोंकी उस महा शीत वेदनाको सहन किया है, जिसकी तुलना करनेसे यह उपस्थित वेदना सुमेरुके सम्मुख एक अणुके तुल्य है, यदि तू इस महा मुनिवृत्तिको धारण कर इसे जीत लेगा तो सदाके लिये इससे छुटकारा हो जावेगा। नहीं तो फिर इससे भी दुस्सह शीत अनंत संसारमें अनंत वार सहना पड़ेगी ॥ ३ ॥

४ उष्ण परीषह जय—उष्णताका संताप सहनेको कहते हैं, जिसमें समस्त संसार तप्त तवेके समान हो जाता है। यावन्मात्र जीव व्याकुल हो जाते हैं। जंगलके महा हिंसक पशु—सिंह और हरिण व्याकुलताके कारण बैर भावको छोड़कर एक स्थानमें पड़े रहते हैं। जलाशयोंका जल सूख जाता है। तप्त लूके (वायु) चलनेसे वृक्ष कुम्हला जाते हैं. ऐसे प्रचण्ड ग्रीष्म कालमें मुनि गन पर्वतोंकी उच्च शिखरोंकी शिलाओं पर स्थित होते हैं और ज्ञानामृतकी शीतलतासे उष्ण वेदनाको शमन करते रहते हैं ॥४॥

५ नग्न परीषह जय—रेशम, ऊन, सूत, घास, वृक्ष चर्मादिकके किसी प्रकारके वस्त्र न रखकर दशों दिशारूपी वस्त्र धारण कर भयंकर वनमें एकाकी नग्न रहनेको और काय संबंधी विकारोंके न

होने देनेको कहते हैं ॥ ५ ॥

**६ याचना परीषह जय**–किसीसे किसी भी प्रकारकी याचना (मांगनी) न करनेको कहते हैं। याचनासे समस्त संसारी जीव दीन हो रहे हैं महा वैभव तथा ऋद्धि सम्पन्न इन्द्र भी अभिलाषा वश रंक हो रहे हैं परन्तु मुनि अयाचक व्रतके धारण करने वाले हैं। वे किसीसे भोजन धर्मोपकरणादि वस्त्र आदि तो क्या तीर्थंकर देवसे मोक्ष तक भी नहीं मांगते इसीसे वे सर्वोत्कृष्ट हैं ॥ ६ ॥

**७ अरति परीषह जय**–संसारके समस्त इष्ट अनिष्ट पदार्थोंमें संसारी जीव राग द्वेष मानते हैं ऐसा न करके मंदिर और बन शत्रु और मित्र–कनक और पाषाण-सबमें समता भाव धारण करनेको तथा रति अरति रूप परिणाम न करनेको अरति परीषह जय कहते हैं ॥ ७ ॥

**८ अलाभ परीषह जय**–अनेक उपवासोंके अनन्तर नगरमें भोजनार्थ जानेपर निर्दोष आहारादि न मिलनेसे खेदित न होनेको कहते हैं ॥ ८ ॥

**दंसमसकादि परीषहजय**--भयंकर बनमें नग्न शरीर पाकर नाना ऋतुके नाना प्रकारके डांस मच्छड़ पिपीलिका मक्खी कानखजूरे सर्पादि जीव लिपट जाते हैं उनकी व्यथासे खेदित न होकर ध्यानावस्थित रहनेको कहते हैं ॥ ९ ॥

**१० आक्रोशपरीषहजय**- मुनिकी महा दुर्धर नग्न दिगम्बरावस्थाको देखकर दुष्ट जन नाना प्रकारके कुवचन कहते हैं, पांखडी चोर, ठग, निर्लज्ज आदि कहकर गालियां देते हैं, ऐसे समयमें कि-

चिन्मात्र भी क्रोधित न होकर महाक्षमा धारण करनेको कहते हैं ॥ १० ॥

**११ रोग परिषह जय**—इस क्षणभंगुर शरीरमें उदरविकार रक्तविकार, चर्मविकार, तथा वायु पित्त कफजनित विकार आदि अनेक रोग उत्पन्न होते हैं उनके उत्पन्न होनेपर खेदित न होके तज्जनित पीड़ा सहन करते हुए उन रोग शमनके उपाय न करनेको रोग परीषह जय कहते हैं ॥ ११ ॥

**१२ मल परीषह जय**—संसारके जीवोंके शरीरमें पसीना आकर रंचमात्र भी रज बैठ जाय, तो वे खेद करते हैं और स्नानादि सुखजनक उपाय करते हैं परन्तु ऐसा न करके ग्रीष्मकी धूपसे प्रवाहित पसीने पर अनन्त रज बैठ जाने पर अर्थात् शरीरके महा मलीन हो जानेपर भी स्नान विलेपनादि नहीं करके चित्त निर्मल रखनेको मल परीषह जय कहते हैं। इस परीषहका जय करते समय मुनि चिंतवन करते हैं कि हे जीव! यद्यपि यह शरीर इतना मलीन है, कि सारे समुद्रके जलसे धोया जावे तो भी पवित्र न होवे: परन्तु तू महा निर्मल अमूर्तिक शुद्ध चैतन्य स्वरूप है, तुझसे मूर्तिक मलीन पदार्थोंका संसर्ग ही नहीं हो सक्ता अतएव देह स्नेह छोड़ करके आपमें स्थिर रहो ॥ १२ ॥

**१३ तृण स्पर्श परीषह जय**—जगतके जीव छोटीसी फांसके लग जानेपर दुःखी होते हैं और उसके निकालनेका प्रयत्न करते हैं, ऐसा न करके तृण, कंटक, कंकर फांस आदि शरीरमें चुभ जाने पर खेद खिन्न न होनेको और उनके निकालनेका उपाय न करनेको तृण स्पर्श परीषह जय कहते हैं ॥ १३ ॥

इच्छा न करके मार्गके कष्टको न गिनकर भूमि शोधन करते हुए गमन करनेको कहते हैं ॥१९॥

२० वध बंधन परीषह जय—दुष्ट मनुष्यों द्वारा वध बंधनादि दुःख उपस्थित होने पर भी उन्हें समतापूर्वक सहन करनेको कहते हैं ॥ २० ॥

२१ निषद्या परीषह जय—निर्जन वनोंमें, हिंसक जीवोंके निवास स्थानोंमें, पर्वतादि क्षेत्रोंके स्थानोंमें, अन्धकार युक्त गुफाओंमें और श्मशान भूमियोंमें रहकर भी दुःख न माननेको कहते हैं ॥२१॥

स्त्री परीषह जय—महा सुन्दर स्त्रियोंके हाव भाव मुस्कानादि चेष्टाओंसे पीड़ित न होनेको कहते हैं ॥२२॥

---

## एकत्व भावना।

अब एकत्व भावनाका व्याख्यान करते हैं, सो प्रथम ही यह कहते हैं कि यह आत्मा समस्त अवस्थाओंमें एक ही होता है—

महाव्यसनसंकीर्णे दुःखज्वलनदीपिते।
एकाक्येव भ्रमत्यात्मा दुर्गे भवमरुस्थले ॥१॥

अर्थ—महा आपदाओंसे भरे हुए दुःखरूपी—अग्निसे प्रज्वलित और गहन ऐसे संसाररूपी मरुस्थलमें (जल वृक्षादि हीन रेतीली भूमिमें) यह जीव अकेला ही भ्रमण करता है। कोई भी इसका साथी नहीं है ॥ १ ॥

स्वयं स्वकर्मनिर्वृत्तं फलं भोक्तुं शुभाशुभम्।
शरीरान्तरमादत्ते एकः सर्वत्र सर्वथा ॥ २ ॥

अर्थ—इस संसारमें यह आत्मा अकेला ही तो अपने पूर्व

परन्तु अपने कर्मोंसे उपार्जन किये हुए निंद्य स्वरूप दुखोंके समूहको सहनेके अर्थ कोई भी साथी नहीं होता है। भावार्थ—यह जीव अकेला ही सब दुखोंको भोगता है ॥६॥

एकत्वं किं न पश्यन्ति जडा जन्म ग्रहार्दिताः
यज्जन्ममृत्युसम्पाते प्रत्यक्षमनुभूयते ॥ ७ ॥

**अर्थ**—आचार्य महाराज कहते हैं कि, ये मूर्ख प्राणी संसाररूपी पिशाचसे पीड़ित हुए भी अपनी एकताको क्यों नहीं देखते; जिसे जन्म मरणके प्राप्त होनेपर सब ही जीव प्रत्यक्षमें अनुभव करते हैं। **भावार्थ**—आप अपनी आंखोंसे देखता है कि, यह जन्मा और यह मरा, जो जन्म लेता है वह मरता है, दूसरा कोई भी उसका साथी नहीं है।

इसप्रकार एकाकीपन देखकर भी अपने एकाकीपनको नहीं देखता है यह बड़ी भूल है ॥ ७ ॥

अज्ञात स्वस्वरूपोऽयं लुप्तबोधादिलोचनः।
अपश्यन्निरतं जीव एकाकी विधि वंचितः ॥ ८ ॥

**अर्थ**—यह जीव अपने अकेलेपनको नहीं देखता है। इसका कारण यह है कि ज्ञानादि नेत्रोंके लुप्त होनेसे यह अपने स्वरूपको भले प्रकार नहीं जानता है और इसी कारणसे कर्मोंसे ठगाया हुआ यह जीव एकाकी ही इस संसारमें भ्रमण करता रहता है। **भावार्थ**—इसका अज्ञान ही कारण है ॥ ८ ॥

यदैक्यं मनुते मोहादयमर्थे स्थिरेतरे।
तदा स्वं स्वेन बध्नाति तद्विपक्षे शिवी भवेत् ॥ ९ ॥

**अर्थ**—यह मूढ़ प्राणी जिस समय मोहके उदयसे चेतन

तथा अचेतन पदार्थोंसे अपनी एकता मानता है, तब यह जीव आपको अपने ही भावोंसे बांधता है अर्थात् कर्मबंध करता है, और जब यह अन्य पदार्थोंसे अपनी एकता नहीं मानता है तब कर्मबंध नहीं करता है और कर्मोंकी निर्जरापूर्वक परंपरा मोक्षगामी होता है। एकत्व भावनाका यही फल है ॥ ९ ॥

> एकाकित्व प्रपन्नोऽस्मि यदाहं वीतविभ्रम ।
> तदैव जन्मसम्बन्ध स्वयमेव विशीर्यते ॥ १० ॥

अर्थ—जिस समय यह जीव भ्रमरहित हो ऐसा चिंतवन करे कि, मैं एकाकी प्राप्त हो गया हूं उसी समय इस जीवका संसारका सम्बन्ध स्वयं ही नष्ट हो जाता है। क्योंकि संसारका सम्बन्ध तो मोहसे है और यदि मोह जाता रहे, तो आप एक है फिर मोक्ष क्यों न पावे ॥ १० ॥

अब एकत्व भावनाका व्याख्यान पूरा करते हैं सो सामान्यतासे कहते हैं—

(राग—मन्दाक्रान्ता)

> एकः स्वर्गी भवति विबुधः स्त्रीमुखाम्भोजभृंगः ।
> एकः श्वाभ्रं पिबति कलिलं छिद्यमानः कृपाणैः ॥
> एकः क्रोधाद्यनलकलितः कर्म बध्नाति विद्वान् ।
> एकः सर्वावरणविगमे ज्ञानराज्यं भुनक्ति ॥ ११ ॥

अर्थ—यह आत्मा आप एक ही देवांगनाके मुखरूपी कमलकी सुगन्धि लेनेवाले भ्रमरके समान स्वर्गका देव होता है और अकेला आप ही कृपाण, छुरी, तलवारोंसे छिन्न भिन्न किया हुआ नरक संबन्धी रुधिरको पीता है तथा अकेला आप क्रोधादि कषाय रूपी अग्नि सहित होकर कर्मोंको बांधता है और अकेला ही

